सार्थक अक्षर

इनमें से प्रत्येक में तीन स्वरों का उपयोग है। पहला स्वर साध्यवाक्य के लिए, दूसरा पक्षवाक्य के लिए और तीसरा निष्कर्ष के लिए प्रयुक्त है। अर्थात् इन शब्दों में जो स्वर हैं, वे 'संयोग' का संकेत करते हैं। यथा— 'बार्बारा' प्रथम आकार में 'आ-आ-आ' संयोग को व्यक्त करता है। इसी प्रकार केलारेंट प्रथम आकार में 'ए-आ-ए' संयोग को व्यक्त करता है।

प्रथम आकार के संयोगों के नाम के प्रथम अक्षर अंग्रेजी वर्णमाला के प्रथम चार व्यंजन हैं :—यथा— 'ब' (B), 'क', (C), 'द' (D) तथा 'फ' (F)। 'बारोको' (Baroco) तथा बोकार्दो (Bocardo) के अतिरिक्त, अपूर्ण आकारों के संयोगों के प्रथम अक्षर से यह संकेत मिलता है कि उस संयोग का आकारान्तरण प्रथम आकार के उस संयोग में होगा, जिसका प्रारंभिक अक्षर भी वही व्यंजन हो। इस प्रकार 'ब्रामान्तीप' (Bramantip) का प्रथम अक्षर 'ब' (B) यह संकेत करता है कि उसका आकारान्तरण बार्बारा (Barbara) में होगा। 'केसारे' (Cesare) का 'क' (C) यह संकेत करता है कि उनका आकारान्तरण 'केलारेन्ट' (Celarent) में होगा। 'दाराप्ती' (Darapti) का 'द' (D) यह संकेत करता है कि उसका आकारान्तरण, 'दारीई' (Darii) में होगा। 'फेस्तीनो' (Festino) का 'फ' (F) यह संकेत करता है कि उसका आकारान्तरण 'फेरीओ' (Ferio) में होगा। इसी प्रकार अन्य संयोगों के आकारान्तरण की बात समझी जा सकती है।

[इस सम्बन्ध में यह बात ध्यान में रखनी चाहिए कि अंग्रेजी भाषा में तो स्वर (vowels) के अक्षर अलग-अलग स्पष्ट दिखलाई देते हैं, परन्तु हिन्दी में पिछले व्यंजनों में मात्रा के रूप में लगे रहते हैं।]

'स' (s) अपने पूर्ववर्ती स्वर द्वारा बतलाये गये तर्कवाक्य के सरल परिवर्तन (Simple Conversion) करने का संकेत देता है।

'प' (p) अपने पूर्ववर्ती स्वर द्वारा बतलाये गये तर्कवाक्य के

असरल परिवर्तन (Conversion per accidens) करने का संकेत देता है।

जब 'स' (s) तथा 'प' (p) तीसरे स्वर के बाद आते हैं, तो उसका अर्थ यह होता है कि नवीन न्याय-युक्ति के निष्कर्ष का, अवस्थानुसार सरल परिवर्तन अथवा असरल परिवर्तन करना है।

'म' (m) से तात्पर्य आश्रयवाक्यों का स्थानान्तरण है, अर्थात् दी हुई न्याय-युक्ति का साध्यवाक्य नई न्याय-युक्ति का पक्षवाक्य बन जाता है और दी हुई न्याय-युक्ति का पक्ष वाक्य नये न्याय वाक्य का साध्यवाक्य बन जाता है। यह प्रथम आकार (First Figure) में ही होता है।

'क' (k) से तात्पर्य इसके पूर्ववर्ती तर्कवाक्य का प्रतिवर्तन (obversion) होता है। अतः 'क्स' (ks) से यह तात्पर्य है कि पहले प्रतिवर्तन, फिर परिवर्तन अर्थात् परिवर्तित प्रतिवर्तन। 'स्क' (sk) से यह तात्पर्य है कि पहले सरल परिवर्तन, फिर प्रतिवर्तन। यदि 'स्क' (sk) तीसरे स्वर के बाद हो, तो इससे यह तात्पर्य होता है कि नई न्याय युक्ति के निष्कर्ष का सरल परिवर्तन करना है, फिर उसका प्रतिवर्तन करना है।

'क' (c) यह बतलाता है कि न्याय-युक्ति का प्रतिलोम आकारान्तरण होगा। 'बारोको' (Baroco) तथा 'बोकार्दो' (Bocardo) ही ऐसे दो संयोग हैं, जिनमें 'क' (c) अक्षर का प्रयोग होता है। प्राचीन तर्कशास्त्रियों ने उनका आकारान्तरण प्रतिलोम-विधि से किया था। अब यह संभव है कि उनका आकारान्तरण अनुलोम विधि से भी हो सके। ऐसी दशा में उनको क्रमशः फाक्सोको (Faksoko) तथा 'दोक्सामोस्क' (Doksamosk) नाम से सम्बोधित करेंगे।

अन्य अक्षर, यथा 'र' (r), 'त' (t), 'ल' (l) 'ब' (b), 'द' (d) तथा 'न' (n) अर्थहीन हैं। इनका उपयोग केवल इसलिए किया गया है कि उच्चारण में सुविधा हो जाय। **अर्थहीन अक्षर**

## §१३ अपूर्ण आकारों का अनुलोम आकारान्तरण

(एक) द्वितीय आकार के संयोग।

(१) केसारे (Cesare)
'ए' : कोई भी 'वि' 'म' नहीं है।
'आ' : सव 'उ' 'म' हैं।
∴ 'ए' : कोई भी 'उ' 'वि' नहीं है।

केलारेन्ट (Celarent)
(स) कोई भी 'म' 'वि' नहीं है। 'ए'
सव 'उ' 'म' हैं। 'आ'
∴ कोई भी 'उ' 'वि' नहीं है। 'ए'

(२) कामेस्ट्रेस् (Camestres)
'आ' : सव 'वि' 'म' हैं।
'ए' : कोई भी 'उ' 'म' नहीं है।
∴ 'ए' : कोई भी 'उ' 'वि' नहीं है।

केलारेन्ट (Celarent)
कोई भी 'म' 'उ' नहीं है। 'ए'
सव 'वि' 'म' हैं। 'आ'
∴ कोई भी 'वि' 'उ' नहीं है। 'ए'
∴ कोई भी 'उ' 'वि' नहीं है।
(परिवर्तन से)

(३) फेस्तीनो (Festino)
'ए' : कोई भी 'वि' 'म' नहीं है।
'ई' : कुछ 'उ' 'म' हैं।
∴ 'ओ' : कुछ 'उ' 'वि' नहीं हैं।

फेरीओ (Ferio)
(स) कोई भी 'म' 'वि' नहीं है। 'ए'
कुछ 'उ' 'म' हैं। 'ई'
∴ कुछ 'उ' 'वि' नहीं हैं। 'ओ'

(४) बारोको (Baroco)
=फाक्सोको (Faksoko)
'आ' : सव 'वि' 'म' हैं।
'ओ' : कुछ 'उ' 'म' नहीं हैं।
∴ 'ओ' : कुछ 'उ' 'वि' नहीं हैं।

फेरीओ (Ferio)
(वस) कोई भी अ-'म' वि नहीं है। 'ए'
(क) कुछ 'उ' अ-'म' हैं। 'ई'
∴ कुछ 'उ' 'वि' नहीं हैं। 'ओ'

(दो) तृतीय आकार के संयोग—

(१) दाराप्ती (Darapti)
'आ' : सव 'म' 'वि' हैं।
'आ' : सव 'म' 'उ' हैं।
∴ 'ई' : कुछ 'उ' 'वि' हैं।

दारीई (Darii)
सव 'म' 'वि' हैं। 'आ'
(प) कुछ 'उ' 'म' हैं। 'ई'
∴ कुछ 'उ' 'वि' हैं। 'ई'

(२) दीसामीस् (Disamis)

'ई' : कुछ 'म' 'वि' हैं।
'आ' : सब 'म' 'उ' हैं।
∴ 'ई' : कुछ 'उ' 'वि' हैं।

दारीई (Darii) दीसामीस

सब 'म' 'उ' हैं। 'आ'
कुछ 'वि' 'म' हैं। 'ई'
∴ कुछ 'वि' 'उ' हैं। 'ई'
∴ कुछ 'उ' 'वि' हैं।
(परिवर्तन से)

(३) दातीसी (Datisi)

'आ' : सब 'म' 'वि' हैं।
'ई' : कुछ 'म' 'उ' हैं।
∴ 'ई' : कुछ 'उ' 'वि' हैं।

दारीई (Darii) दातीसी

सब 'म' 'वि' हैं। 'आ'
(स) कुछ 'उ' 'म' हैं। 'ई'
∴ कुछ 'उ' 'वि' हैं। 'ई'

(४) फेलाप्तोन् (Felapton)

'ए' : कोई भी 'म' 'वि' नहीं है।
'आ' : सब 'म' 'उ' हैं।
∴ 'ओ' : कुछ 'उ' 'वि' नहीं हैं।

फेरीओ (Ferio) फेलाप्तोन्

कोई भी 'म' 'वि' नहीं है। 'ए'
(प) कुछ 'उ' 'म' हैं। 'ई'
∴ कुछ 'उ' 'वि' नहीं हैं। 'ओ'

(५) बोकार्दो (Bocardo)
=दोक्सामोक्स (Doksamosk)

'ओ' : कुछ 'म' 'वि' नहीं हैं।
'आ' : सब 'म' 'उ' हैं।
∴ 'ओ' : कुछ 'उ' 'वि' नहीं हैं।

दारीई (Darii) बोकार्दो

सब 'म' 'उ' हैं। 'आ'
कुछ अ-'वि' 'म' हैं। 'ई'
∴ कुछ अ-'वि' 'उ' हैं। 'ई'
∴ कुछ 'उ' अ-'वि' हैं।
(परिवर्तन से)
∴ कुछ 'उ' 'वि' नहीं हैं।
(प्रतिवर्तन से)

(६) फेरीसोन् (Ferison)

'ए' : कोई भी 'म' 'वि' नहीं है।
'ई' : कुछ 'म' 'उ' हैं।
∴ 'ओ' : कुछ 'उ' 'वि' नहीं हैं।

फेरीओ (Ferio) फेरीसोन

कोई भी 'म' 'वि' नहीं है। 'ए'
(स) कुछ 'उ' 'म' हैं। 'ई'
∴ कुछ 'उ' 'वि' नहीं हैं। 'ओ'

(तीन) चतुर्थ आकार के संयोग—

ब्रामान्तीप

(१) ब्रामान्तीप् (Bramantip) — वार्बारा (Barbara)

'आ' : सब 'वि' 'म' हैं। — सब 'म' 'उ' हैं। 'आ'

'आ' : सब 'म' 'उ' हैं। — सब 'वि' 'म' हैं। 'आ'

∴ 'ई' : कुछ 'उ' 'वि' हैं। — ∴ सब 'वि' 'उ' हैं। 'आ'

∴ कुछ 'उ' 'वि' हैं।

(परिवर्तन से)

कामेनेस्

(२) कामेनेस् (Camenes) — केलारेन्ट (Celarent)

'आ' : सब 'वि' 'म' हैं। — कोई भी 'म' 'उ' नहीं है।

'ए' : कुछ भी 'म' 'उ' नहीं हैं। — सब 'वि' 'म' हैं। 'आ'

∴ 'ए' : कोई भी 'उ' 'वि' नहीं है। — ∴ कोई भी 'वि' 'उ' नहीं है। 'ए'

∴ कोई भी 'उ' 'वि' नहीं है।

(परिवर्तन से)

दीमारीस्

(३) दीमारीस् (Dimaris) — दारीई (Darii)

'ई' : कुछ 'वि' 'म' हैं। — सब 'म' 'उ' हैं। 'आ'

'आ' : सब 'म' 'उ' हैं। — कुछ 'वि' 'म' हैं। 'ई'

∴ 'ई' : कुछ 'उ' 'वि' हैं। — ∴ कुछ 'वि' 'उ' हैं। 'ई'

∴ कुछ 'उ' 'वि' हैं।

(परिवर्तन से)

फेसापो

(४) फेसापो (Fesapo) — फेरीओ (Ferio)

'ए' : कोई भी 'वि' 'म' नहीं है। — (स) कोई भी 'म' 'वि' नहीं है। 'ए'

'आ' : सब 'म' 'उ' हैं। — (प) कुछ 'उ' 'म' हैं। 'ई'

∴ 'ओ' : कुछ 'उ' 'वि' नहीं हैं। — ∴ कुछ 'उ' 'वि' नहीं हैं। 'ओ'

फ्रेसीसोन

(५) फ्रेसीसोन (Fresison) — फेरीओ (Ferio)

'ए' : कोई भी 'वि' 'म' नहीं है। — (स) कोई भी 'उ' 'वि' नहीं है। 'ए'

'ई' : कुछ 'म' 'उ' हैं। — (स) कुछ 'उ' 'म' हैं। 'ई'

∴ 'ओ' : कुछ 'उ' 'वि' नहीं हैं। — ∴ कुछ 'उ' 'वि' नहीं हैं। 'ओ'

## § १४ अपूर्ण आकारों का प्रतिलोम आकारान्तरण (Indirect Reduction)

उस आकारान्तरण को प्रतिलोम (Indirect) कहते हैं, जिसमें प्रथम आकार को एक ऐसी न्याय-युक्ति बना ली जाती है जो मूल निष्कर्ष के सत्य को, उसके विरुद्ध को असत्य सिद्ध करके स्थापित करती है। जब मूल निष्कर्ष का विरुद्ध असत्य सिद्ध कर दिया जाता है, तो मूल निष्कर्ष सत्य सिद्ध हो जाता है। इस क्रिया को असंभव प्रदर्शन द्वारा आकारान्तरण (Reductio ad absurdum) भी कहते हैं, क्योंकि इसमें यह बात मानकर चलते हैं कि मूल निष्कर्ष का विरुद्ध (contradictory) सत्य है, परन्तु अन्त में वह मूर्खतापूर्ण तथा असत्य विदित होता है।

**प्रतिलोम आकारान्तरण में मूल निष्कर्ष के विरुद्ध को असत्य सिद्ध करके मूल निष्कर्ष को सिद्ध किया जाता है।**

प्रतिलोम आकारान्तरण किसी भी अपूर्ण संयोग पर लागू हो सकता है, यद्यपि प्रारम्भ में उसका उपयोग केवल 'बारोको' (Baroco) तथा 'बोकार्दो' (Bocardo) के लिए ही किया जाता था, जैसा कि स्मृति-सहायक छन्द (Mnemonic lines) से विदित होता है। अब हम एक-एक करके समस्त अपूर्ण आकारों के संयोगों का प्रतिलोम आकारान्तरण करेंगे।

### (एक) द्वितीय आकार के संयोग

**द्वितीय आकारः केसारे**

(१) केसारे (Cesare)।

'ए' : कोई भी 'वि' 'म' नहीं है।
'आ' : सब 'उ' 'म' हैं।
∴ 'ए' : कोई भी 'उ' 'वि' नहीं है।

यदि मूल-निष्कर्ष सत्य नहीं है, तो उसका विरुद्ध (Contradictory) यथा—"कुछ 'उ' 'वि' हैं" ('ई') सत्य होगा। इस तर्क-वाक्य को पक्षवाक्य मानकर और मूल साध्यवाक्य को साध्यवाक्य मानकर, प्रथम आकार में निम्नलिखित नई न्याय-युक्ति बनती है:—

'ए' : कोई भी 'वि' 'म' नहीं है। (मूल साध्यवाक्य)
'ई' : कुछ 'उ' 'वि' हैं। (मूल निष्कर्ष का विरुद्ध)
∴ 'ओ : कुछ 'उ' 'म' नहीं हैं। (नया निष्कर्ष)

यह प्रथम आकार का सिद्ध-संयोग 'फेरीओ' (Ferio) है, क्योंकि हेतु 'वि' साध्यवाक्य में उद्देश्य तथा पक्षवाक्य में विधेय है।

परन्तु हम देखते हैं कि नया निष्कर्ष मूल पक्षवाक्य (अर्थात् "सब 'उ' 'म' हैं") का विरुद्ध (contradictory) है, जो कि न्याय-युक्ति के नियमों के अनुसार सत्य माना जाना चाहिए। अतः उसका विरुद्ध अर्थात् नया निष्कर्ष असत्य होना चाहिए। अब विचारणीय बात यह है कि यह क्यों असत्य है? यह असत्यता तर्क-क्रिया के दोषपूर्ण होने के कारण नहीं हो सकती, क्योंकि वह 'फेरीओ (Ferio) है; और न नये साध्य वाक्य के कारण हो सकती है, जो कि मूल साध्यवाक्य के ही समान है। अतः यह असत्यता नये पक्षवाक्य के कारण ही हो सकती है; अर्थात् नया पक्षवाक्य असत्य है। अतः उसका विरुद्ध, अर्थात् मूल निष्कर्ष सत्य होगा।

**टिप्पणी**:—इस दशा में, मूल निष्कर्ष का विरुद्ध **पक्षवाक्य** बनाया गया है तथा साध्यवाक्य दी हुई न्याय-युक्ति से ही ले लिया गया है। परन्तु यदि मूल निष्कर्ष का विरुद्ध साध्यवाक्य बना लिया जाता तथा पक्षवाक्य दी हुई न्याय-युक्ति से ही प्राप्त किया जाता, तो हम प्रथम आकार के किसी सिद्ध-संयोग को प्राप्त नहीं कर सकते थे। प्रतिलोम आकारान्तरण में, अनुलोम-आकारान्तरण की भांति दी हुई **न्याय-युक्ति प्रथम आकार** की **न्याय-युक्ति** में बदल जाती है। अतः प्रतिलोम आकारान्तरण में, मूल निष्कर्ष का विरुद्ध साध्यवाक्य अथवा पक्षवाक्य इस प्रकार बनाया जाता है कि **मूल न्याय-युक्ति से दूसरा आश्रय उसमें सम्मिलित करके प्रथम आकार की न्याय-युक्ति का सिद्ध संयोग बन जाय।** कभी-कभी ऐसा भी हो सकता है कि मूल निष्कर्ष का विरुद्ध या तो साध्यवाक्य अथवा पक्षवाक्य अपनी इच्छानुसार बनाया जा सकता है; क्योंकि दोनों दशाओं में दूसरे आश्रय के साथ प्रथम आकार में सिद्ध-संयोग प्राप्त हो जाता है।

**कामेस्ट्रेस**

**(२) कामेस्ट्रेस् (Camestres)।**

'आ' : सब 'वि' 'म' हैं।
'ए' : कोई भी 'उ' 'म' नहीं है।
∴ 'ए' : कोई भी 'उ' 'वि' नहीं है।

यदि मूल निष्कर्ष सत्य नहीं होगा, तो उसका विरुद्ध "कुछ 'उ' 'वि' हैं" सत्य होना चाहिए। इस तर्कवाक्य को पक्ष वाक्य तथा मूल-साध्यवाक्य को साध्यवाक्य मानकर प्रथम आकार में निम्नलिखित न्याय-युक्ति बनती है:—

'आ' : सब 'वि' 'म' हैं।
'ई' : कुछ 'उ' वि' हैं।
∴ 'ई' : कुछ 'उ' 'म' हैं। दारीई ( Darii ) के अनुसार, क्योंकि नई न्याय-युक्ति में 'वि' हेतु है।

नया निष्कर्ष मूल पक्ष-वाक्य का विरुद्ध ( contradictory ) है। अतः नया निष्कर्ष असत्य है। इस असत्यता का कारण क्या है? तर्क-प्रक्रिया के कारण यह असत्यता नहीं हो सकती, क्योंकि वह 'दारीई' (Darii ) है। और न वह नये साध्यवाक्य के कारण हो सकती है, क्योंकि वह मूल साध्यवाक्य के ही तुल्य होने से सत्य है। अतः निष्कर्ष के असत्य होने के कारण नये पक्षवाक्य की असत्यता है। इस प्रकार नये पक्षवाक्य को असत्य सिद्ध कर देने से यह सिद्ध हो जाता है कि उसका विरुद्ध अर्थात् मूल-निष्कर्ष, सत्य है।

फेस्तीनो

(३) फेस्तीनो (Festino)
'ए' : कोई भी 'वि' 'म' नहीं है।
'ई' : कुछ 'उ' 'म' हैं।
∴ 'ओ' : कुछ 'उ' 'वि' नहीं हैं।

यदि निष्कर्ष सत्य नहीं है, तो उसका विरुद्ध (contradictory) "सब 'उ' 'वि' हैं" सत्य है। इस तर्कवाक्य को पक्षवाक्य बनाकर और मूल-साध्यवाक्य को साध्यवाक्य मानकर, प्रथम आकार में निम्नलिखित न्याय-युक्ति बन सकती है:

'ए' : कोई भी 'वि' 'म' नहीं है।
'आ' : सब 'उ' 'वि' हैं।
∴ 'ए' : कोई भी 'उ' 'म' नहीं है। केलारेन्ट (Celarent) के अनुसार, क्योंकि 'वि' हेतु है।

नया निष्कर्ष मूल-पक्षवाक्य का विरुद्ध होने के कारण सत्य नहीं हो सकता। यह नया निष्कर्ष क्यों असत्य है? यह असत्यता न तो तर्क-प्रक्रिया के कारण हो सकती है (क्योंकि वह, 'केलारेन्ट' है) और न नये साध्यवाक्य के कारण हो सकती है, क्योंकि वह तो मूल साध्यवाक्य के ही समान है। अतः यह असत्यता नये पक्षवाक्य के कारण हो सकती है। इस प्रकार, पक्षवाक्य के असत्य होने से उसका विरुद्ध अर्थात् मूल निष्कर्ष सत्य होगा।

बारोको

(४) बारोको (Baroco)

| | |
|---|---|
| 'आ' : सब 'वि' 'म' हैं। | सब घोड़े चतुष्पद हैं। |
| 'ओ' : कुछ 'उ' 'म' नहीं हैं। | कुछ जन्तु चतुष्पद नहीं हैं। |
| ∴ 'ओ' : कुछ 'उ' 'व' नहीं हैं। | ∴ कुछ जन्तु घोड़े नहीं हैं। |

यदि निष्कर्ष सत्य नहीं है, तो उसका विरुद्ध अर्थात् "सब 'उ' 'वि' हैं" या "सब घोड़े हैं" सत्य होगा। इस तर्कवाक्य को पक्षवाक्य मान कर तथा मूल-साध्यवाक्य को साध्यवाक्य मानकर, प्रथम आकार में निम्न-लिखित न्याय-युक्ति बन सकती है :

| | |
|---|---|
| 'आ' : सब 'वि' 'म' हैं। | सब घोड़े चतुष्पद हैं। |
| 'आ' : सब 'उ' 'वि' हैं। | सब जन्तु घोड़े हैं। |
| ∴ 'आ' सब 'उ' 'म' हैं। | ∴ सब जन्तु चतुष्पद हैं। |

यह युक्ति 'बार्बारा' (Barbara) है, जिसमें 'वि' (या घोड़े) हेतु है। नया निष्कर्ष मूल पक्ष-वाक्य का विरुद्ध होने के कारण असत्य है। यह असत्यता किस कारण हो सकती है? यह तर्क-प्रक्रिया के कारण नहीं होती; क्योंकि वह तो 'बार्बारा' (Barbara) है और न वह साध्यवाक्य के कारण हो सकती है, क्योंकि वह मूल साध्यवाक्य के समान है। अतः नवीन पक्षवाक्य असत्य है। इसलिए उसका विरुद्ध अर्थात् मूल निष्कर्ष सत्य होना चाहिए।

द्रष्टव्य——द्वितीय आकार का प्रतिलोम आकारान्तरण करते समय प्रथम आकार में विशुद्ध न्याय-युक्ति तभी प्राप्त होती है जब कि मूल निष्कर्ष का विरुद्ध नई न्याय-युक्ति का पक्षवाक्य बनाया जाय।

तृतीय आकार दाराप्ती

## (दो) तृतीय आकार के संयोग :

### (१) दाराप्ती (Darapti)

'आ' : सब 'म' 'वि' हैं।
'आ' : सब 'म' 'उ' हैं।
∴ 'ई' : कुछ 'उ' 'वि' हैं।

यदि मूल निष्कर्ष सत्य नहीं है, तो उसका विरुद्ध अर्थात् "कोई भी 'उ' 'वि' नहीं है" सत्य होना चाहिए। इसे साध्यवाक्य मानकर तथा मूल पक्षवाक्य को पक्षवाक्य मानकर प्रथम आकार में निम्नलिखित न्याय-युक्ति बनाई जा सकती है:——

'ए' : कोई भी 'उ' 'वि' नहीं है।
'आ' : सब 'म' 'उ' हैं।
∴ 'ए' : कोई भी 'म' 'वि' नहीं है। (केलारेन्ट के अनुसार जिसमें 'उ' हेतु है।)

नया निष्कर्ष मूल साध्यवाक्य का विपरीत (contrary) होने के कारण असत्य होना चाहिए। यह असत्यता किस कारण से हो सकती है? यह असत्यता तर्क-प्रक्रिया के कारण नहीं हो सकती,

क्योंकि वह 'केलारेन्ट' (Celarent) है; और वह नये पक्षवाक्य के कारण भी नहीं हो सकती, क्योंकि वह मूल पक्षवाक्य के समान है। अतः उसका कारण नया साध्यवाक्य हो सकता है, जिसे इस प्रकार असत्य सिद्ध कर देने पर उसका विरुद्ध, अर्थात् मूल निष्कर्ष सत्य सिद्ध हो जाता है।

दीसामीस्

(२) 'दीसामीस्' (Disamis)

'ई' : कुछ 'म' 'वि' हैं।
'आ' : सब 'म' 'उ' हैं।
∴ 'ई' : कुछ 'उ' 'वि' हैं।

यदि मूल निष्कर्ष असत्य है, तो उसका विरुद्ध, "कोई भी 'उ' 'वि' नहीं है" सत्य होगा। इस तर्कवाक्य को साध्यवाक्य मानकर तथा मूल पक्षवाक्य को पक्षवाक्य मानकर प्रथम आकार में निम्नलिखित न्याय-युक्ति बन सकती है :—

'ए' : कोई भी 'उ' 'वि' नहीं है।
'आ' : सब 'म' 'उ' हैं।
∴ 'ए' : कोई भी 'म' 'वि' नहीं है। [केलारेन्ट (Celarent) के अनुसार, जिसमें 'उ' हेतु है।]

इसमें नया निष्कर्ष मूल साध्यवाक्य का विरुद्ध होने के कारण असत्य होगा। यह असत्यता न तो तर्क-प्रक्रिया के कारण हो सकती है क्योंकि वह 'केलारेन्ट' (Celarent) है, और न नये पक्षवाक्य के कारण हो सकती है, क्योंकि वह मूल पक्षवाक्य के समान है। इसलिए नया साध्यवाक्य असत्य होगा। अतः उसका विरुद्ध अर्थात् मूल-निष्कर्ष सत्य है।

दातीसी

(३) दातीसी (Datisi)

'आ' : सब 'म' 'वि' हैं।
'ई' : कुछ 'म' 'उ' हैं।
∴ 'ई' : कुछ 'उ' 'वि' हैं।

यदि मूल-निष्कर्ष सत्य नहीं हो, तो उसका विरुद्ध अर्थात् "कोई भी 'उ' 'वि' नहीं है" सत्य होना चाहिए। इससे साध्यवाक्य मानकर तथा मूल पक्षवाक्य को पक्षवाक्य मानकर प्रथम आकार में निम्नलिखित न्याय-युक्ति बनती है।

'ए' : कोई भी 'उ' 'वि' नहीं है।
'ई' : कुछ 'म' 'उ' हैं।
∴ 'ओ' : कुछ 'म' 'वि' नहीं हैं। ['फेरीओ' (Ferio) के अनुसार, जिसमें 'उ' हेतु है।]

नया निष्कर्ष मूल-साध्यवाक्य का विरुद्ध होने के कारण असत्य होना चाहिए। यह असत्यता किस कारण हो सकती है ? यह असत्यता तर्क-क्रिया के कारण नहीं हो सकती, क्योंकि वह 'फेरीओ' (Ferio) है, जो कि प्रथम आकार में शुद्ध संयोग है। यह असत्यता पक्षवाक्य के कारण भी नहीं हो सकती, क्योंकि वह मूल पक्षवाक्य के समान है। अतः इस असत्यता का कारण नया साध्यवाक्य ही हो सकता है। उसके असत्य सिद्ध हो जाने से उसका विरुद्ध मूल निष्कर्ष सत्य होगा।

फेलाप्तोन्

(४) फेलाप्तोन् (Felapton)
'ए' : कोई भी 'म' 'वि' नहीं है।
'आ' : सब 'म' 'उ' हैं।
∴'ओ' : कुछ 'उ' 'वि' नहीं हैं।

यदि इसका निष्कर्ष सत्य नहीं है तो उसका विरुद्ध, ' सब 'उ' 'वि' हैं" सत्य होगा। इसे साध्यवाक्य मानकर तथा मूल पक्षवाक्य को पक्षवाक्य मानकर निम्नलिखित नई न्याय-युक्ति वन सकती है।

'आ' : सब 'उ' 'वि' हैं।
'आ' : सब 'म' 'उ' हैं।
∴'आ' : सब 'म' 'वि' हैं। [बार्बारा (Barbara) के अनुसार, जिसमें 'उ' हेतु है।]

नया निष्कर्ष मूल साध्यवाक्य का विपरीत (contrary) होने के कारण असत्य है। यह असत्यता तर्क-प्रक्रिया के कारण नहीं हो सकती क्योंकि वह बार्बारा (Barbara) है। और न पक्षवाक्य के कारण हो सकती है क्योंकि वह मूल-पक्षवाक्य के समान है। अतः वह नये साध्यवाक्य के कारण है। इसलिये साध्यवाक्य के असत्य सिद्ध होने के कारण उसका विरुद्ध अर्थात् मूल-निष्कर्ष सत्य होना चाहिए।

बोकार्दो

(५) बोकार्दो (Bocardo)

| | |
|---|---|
| 'ओ' : कुछ 'म' 'वि' नहीं हैं। | कुछ मनुष्य चतुर नहीं हैं |
| 'आ' : सब 'म' 'उ' हैं। | सब मनुष्य मर्त्य हैं। |
| 'ओ' : कुछ 'उ' 'वि' नहीं हैं। | ∴कुछ मर्त्य व्यक्ति चतुर नहीं हैं। |

यदि मूल निष्कर्ष सत्य नहीं है, तो उसका विरुद्ध "सब 'उ' 'वि' हैं" या "सब मर्त्य व्यक्ति चतुर हैं" सत्य होगा। इसे साध्यवाक्य मानकर तथा मूलपक्षवाक्य को पक्षवाक्य मानकर प्रथम आकार में निम्नलिखित न्याय-युक्ति बन सकती है:—

'आ' : सब 'उ' 'वि' हैं। सब मर्त्य (व्यक्ति) चतुर हैं।
'आ' : सब 'म' 'उ' हैं। सब मनुष्य मर्त्य हैं।
∴'आ' सब 'म' 'वि' हैं। सब मनुष्य चतुर हैं।

यह नया निष्कर्ष मूल साध्यवाक्य का विरुद्ध होने के कारण असत्य है। यह असत्यता तर्क-प्रक्रिया के कारण नहीं है, क्योंकि वह 'बार्बारा' (Barbara) है। और न वह नये पक्षवाक्य के कारण ही हो सकती है क्योंकि वह मूल पक्षवाक्य के समान है। अतः नया साध्यवाक्य असत्य है। अतः उसका विरुद्ध अर्थात् मूल निष्कर्ष सत्य है।

(६) फेरीसोन् (Ferison)

'ए' : कोई भी 'म' 'वि' नहीं है।
'ई' : कुछ 'म' 'उ' हैं।
∴'ओ' : कुछ 'उ' 'वि' नहीं हैं।

यदि मूल-निष्कर्ष सत्य नहीं है तो उसका विरुद्ध, अर्थात् 'सब' 'उ' 'वि' है" सत्य होगा। इसे साध्यवाक्य मानकर तथा मूल-पक्षवाक्य को पक्ष वाक्य मानकर प्रथम आकार में निम्नलिखित न्याय-युक्ति बनती है:—

'आ' : सब 'उ' 'वि' हैं।
'ई' : कुछ 'म' 'उ' हैं।
∴'ई' : कुछ 'म' 'वि' हैं।

[दारीई (Darii) के अनुसार जिसमें 'उ' हेतु है।]

यह नया निष्कर्ष असत्य है क्योंकि यह मूल साध्यवाक्य की विरुद्ध है। यह असत्यता तर्क-प्रक्रिया के कारण नहीं हो सकती क्योंकि वह 'दारीई' (Darii) है और न पक्ष वाक्य के कारण हो सकती है, क्योंकि वह मूल पक्षवाक्य के समान है। अतः वह साध्यवाक्य के कारण है, जिसके असत्य सिद्ध किये जाने पर उसका विरुद्ध अर्थात् मूल-निष्कर्ष सत्य होगा।

द्रष्टव्य—तृतीय आकार के संयोगों का प्रतिलोम आकारान्तरण करते समय मूल निष्कर्ष का विरुद्ध नई न्याय-युक्ति का साध्यवाक्य बनाने पर ही प्रथम आकार में विशुद्ध न्याय-युक्ति प्राप्त होती है।

## (तीन) चतुर्थ आकार के संयोग

(१) ब्रामान्तीप्

'आ' : सब 'वि' 'म' हैं।
'आ' : सब 'म' 'उ' हैं।
'ई' : कुछ 'उ' 'वि' हैं।

यदि निष्कर्ष सत्य नहीं है तो उसका विरुद्ध अर्थात् कोई भी 'उ' 'वि'

नहीं है" सत्य होगा। इसे साध्यवाक्य मानकर तथा मूल-पक्षवाक्य को पक्षवाक्य मानकर प्रथम आकार में निम्नलिखित न्याय-युक्ति प्राप्त होती है :

'ए' : कोई भी 'उ' 'वि' नहीं है।
'आ' : सब 'म' 'उ' हैं।
∴'ए' : कोई भी 'म' 'वि' नहीं है।

[केलारेन्ट (Celarent) के अनुसार, जिसमें 'उ' हेतु है।]

∴कोई भी 'वि' 'म' नहीं है। (परिवर्तन के द्वारा)।

इसमें तर्कवाक्य "कोई भी 'वि' 'म' नहीं है" मूल साध्यवाक्य का विपरीत (contary) होने के कारण असत्य होगा। यह तर्कवाक्य, जो कि असत्य सिद्ध किया जा चुका है, नये निष्कर्ष का 'परिवर्तित' (Converse) है। अतः उसकी असत्यता का कारण या तो परिवर्तन (Conversion) के नियमों का उल्लंघन है अथवा परिवर्त्य (Convertend) की असत्यता है। परन्तु परिवर्तन के नियमों का पूर्ण रूप से पालन हुआ है। अतः परिवर्त्य अर्थात् नया निष्कर्ष असत्य है।

यदि नया निष्कर्ष असत्य हो, तो इस असत्यता का कारण क्या हो सकता है? तर्क प्रक्रिया में तो कोई अशुद्ध नहीं है क्योंकि वह केलारेन्ट (Celarent) है और पक्षवाक्य भी मूल पक्षवाक्य के समान है। अतः वह असत्यता नये साध्यवाक्य के कारण ही हो सकती है। साध्यवाक्य को असत्य सिद्ध कर लेने पर, उसका विरुद्ध, अर्थात् मूल-निष्कर्ष सत्य सिद्ध हो जाता है। अतः दी हुई न्याय-युक्ति शुद्ध है।

(२) कामेनेस (Camenes)

'आ' : सब 'वि' 'म' हैं।
'ए' : कोई भी 'म' 'उ' नहीं है।
'ए' : कोई भी 'उ' 'वि' नहीं है।

यदि निष्कर्ष सत्य नहीं है तो उसका विरुद्ध "कुछ 'उ' 'वि' हैं" सत्य होना चाहिए। इसे पक्षवाक्य मानकर तथा मूल साध्यवाक्य को साध्य वाक्य मानकर प्रथम आकार में निम्नलिखित न्याय-युक्ति बन सकती है:

'आ' : सब 'वि' 'म' हैं।
'ई' : कुछ 'उ' 'वि' हैं।
∴'ई' : कुछ 'उ' 'म' हैं। [दारीई (Darii) के अनुसार जिसमें 'वि' हेतु है।]

∴कुछ 'म' है। (परिवर्तन) से।

यह तर्कवाक्य कि "कुछ 'म' 'उ' हैं" असत्य है क्योंकि वह मूल पक्ष-वाक्य का विरुद्ध है। उसकी असत्यता तर्क-प्रक्रिया अर्थात् 'परिवर्तन' (Converse) के कारण नहीं हो सकती क्योंकि उसके सभी नियमों का पालन किया गया है। अतः वह इस आश्रयवाक्य 'कुछ 'उ' 'म' हैं' के कारण है। अतः नई न्याय-युक्ति का निष्कर्ष "कुछ 'उ' 'म' हैं" असत्य है।

यह असत्यता किस कारण है? यह असाध्यवाक्य के कारण नहीं है क्योंकि वह मूल साध्यवाक्य के समान है। और वह तर्क-प्रक्रिया के कारण भी नहीं हो सकती, क्योंकि वह 'दारीई' (Darii) है। अतः यह असत्यता नये पक्षवाक्य के कारण होगी; जिसे असत्य सिद्ध कर देने पर उसका विरुद्ध, अर्थात् मूल निष्कर्ष सत्य सिद्ध हो जाता है।

(३) दीमारीस (Dimaris)

'ई' : कुछ 'वि' 'म' हैं।
'आ' : सब 'म' 'उ' हैं।
∴ 'ई' : कुछ 'उ' 'वि' हैं।

यदि निष्कर्ष सत्य नहीं हो, तो उसका विरुद्ध, अर्थात् "कोई भी 'उ' 'वि' नहीं है" सत्य होगा। इसे साध्यवाक्य मानकर तथा मूल पक्षवाक्य को पक्षवाक्य मानकर प्रथम आकार में निम्नलिखित न्याय-युक्ति बनती है:—

'ए' : कोई भी 'उ' 'वि' नहीं हैं।
'आ' : सब 'म' 'उ' हैं।
∴ 'ए' : कोई भी 'म' 'वि' नहीं है। [केलारेंट के अनुसार, जिसमें 'उ' हेतु है।]
∴ 'ए' : कोई भी 'वि' 'म' नहीं है। (परिवर्तन से)।

नये निष्कर्ष का परिवर्तित (Converse) असत्य है क्योंकि वह मूल साध्यवाक्य का विरुद्ध है। अतः नया निष्कर्ष असत्य है। नये निष्कर्ष की असत्यता नये साध्यवाक्य की असत्यता के कारण होगी क्योंकि तर्क-प्रक्रिया 'केलारेंट' (Celarent) होने के कारण विशुद्ध है और नया पक्षवाक्य मूल पक्षवाक्य के समान है। नया साध्य-वाक्य असत्य होने के कारण, उसका विरुद्ध अर्थात् मूल निष्कर्ष सत्य होगा।

(४) फेसापो (Fesapo)

'ए' : कोई भी 'वि' 'म' नहीं है।
'आ' : सब 'म' 'उ' हैं।
'ओ' : कुछ 'उ' 'वि' नहीं हैं।

यदि निष्कर्ष सत्य नहीं है, तो उसका विरुद्ध "सव 'उ' 'वि' हैं" सत्य होगा। इसे साध्यवाक्य मानकर और मूल पक्षवाक्य को पक्षवाक्य मानकर प्रथम आकार में निम्नलिखित न्याय-युक्ति बन जाती है :

'आ' : सव 'उ' 'वि' हैं।
'आ' : सव 'म' 'उ' हैं।
∴ 'आ' : सव 'म' 'वि' हैं। [वार्बारा (Barbara) के अनुसार, क्योंकि 'उ' हेतु है।]
'ई' : कुछ 'वि' 'म' हैं। (परिवर्तन से)।

अन्तिम तर्कवाक्य, मूल साध्यवाक्य का विरुद्ध होने के कारण, असत्य है। इस असत्य का कारण दोषपूर्ण परिवर्तन (Conversion) नहीं है; क्योंकि परिवर्तन के सभी नियमों का पालन किया गया है। अतः परिवर्त्य (Convertend) "सव 'म' 'वि' हैं" अर्थात् नया निष्कर्ष, असत्य है। यह असत्यता तर्क-प्रक्रिया के कारण नहीं हो सकती क्योंकि वह बार्बारा (Barbara) है, और न पक्षवाक्य के कारण हो सकती है क्योंकि वह मूल पक्षवाक्य के समान है। अतः वह नये साध्यवाक्य के कारण होगी। अतः नया साध्यवाक्य असत्य है; इसलिये उसका विरुद्ध, अर्थात् मूल-निष्कर्ष सत्य है।

द्रष्टव्यः—मूल निष्कर्ष का विरुद्ध पक्षवाक्य माना जाता है और उस दशा में भी प्रथम आकार में विशुद्ध न्याय-युक्ति बन सकती है।

(५) 'फ्रेसीसोन्' (Fresison)
'ए' : कोई भी 'वि' 'म' नहीं है।
'ई' : कुछ 'म' 'उ' हैं।
∴ 'ओ' : कुछ 'उ' 'वि' नहीं हैं।

यदि यह निष्कर्ष सत्य नहीं है तो इसका विरुद्ध अर्थात् "सव 'उ' 'वि' हैं" सत्य होगा। इसको साध्यवाक्य मानकर और मूल पक्षवाक्य को पक्षवाक्य मानकर प्रथम आकार में निम्नलिखित न्याय-युक्ति बन सकती है:

'आ' : सब 'उ' 'वि' हैं।
'ई' : कुछ 'म' 'वि' हैं।
∴ 'ई' : कुछ 'म' 'वि' हैं। [दारीई (Darii) के अनुसार जिसमें 'उ' हेतु है।]
'ई' : कुछ 'वि' 'म' हैं। (परिवर्तन से)

अन्तिम तर्कवाक्य मूल साध्यवाक्य का विरुद्ध होने के कारण असत्य है। उसकी असत्यता परिवर्त्य (Convertend) अर्थात् नये निष्कर्ष के कारण होगी क्योंकि परिवर्तन के सभी नियमों का पालन किया गया

है। अतः नया निष्कर्ष असत्य है। नये निष्कर्ष की असत्यता तर्क-प्रक्रिया के कारण नहीं है, क्योंकि वह 'दारीई' (Darii) है। और न वह नये पक्षवाक्य के कारण हो सकती है, क्योंकि वह मूल पक्षवाक्य के समान है। अतः नया साध्यवाक्य असत्य है; इसलिए उसका विरुद्ध अर्थात् मूल निष्कर्ष सत्य है।

फ्रेज़ीसोन ( Fresison ). का प्रतिलोम आकारान्तरण इस प्रकार भी हो सकता है कि मूल निष्कर्ष का विरुद्ध (अर्थात् "सब 'उ' 'वि' हैं") को नई न्याय-युक्ति का पक्षवाक्य मान लिया जाय और मूल साध्यवाक्य ('ए' : कोई भी 'वि' 'म' नहीं है) को साध्यवाक्य मान लिया जाय। इस प्रकार निम्नलिखित न्याय-युक्ति प्रथम आकार में बनती है:—

'ए' : कोई भी 'वि' 'म' नहीं है। (मूल साध्यवाक्य)
'आ' : सब 'उ' 'वि' हैं। (मूल निष्कर्ष का विरुद्ध)
∴'ए' : कोई भी 'उ' 'म' नहीं है। [केलारेन्ट (Celarent) के अनुसार]
'ए' : कोई भी 'म' 'उ' नहीं है। (परिवर्तन से)

यह अन्तिम तर्कवाक्य "कोई भी 'म' 'उ' नहीं है" मूल पक्षवाक्य का विरुद्ध होने के कारण असत्य है। इस असत्यता का क्या कारण हो सकता है? यह दोषपूर्ण परिवर्तन ( Conversion ) के कारण नहीं हो सकती, अतः ,आश्रयवाक्य "कोई भी 'उ' 'म' नहीं है" असत्य है। यह असत्यता दोषपूर्ण तर्क-प्रक्रिया के कारण नहीं हो सकती क्योंकि वह केलारेन्ट (Celarent) है। और न नये साध्यवाक्य के कारण हो सकती है क्योंकि वह मूल साध्यवाक्य के समान है। अतः मूल पक्षवाक्य असत्य है। अतः मूल निष्कर्ष सत्य है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि मूल निष्कर्ष के विरुद्ध को इच्छानुसार नई न्याय-युक्ति का या तो साध्यवाक्य अथवा पक्षवाक्य बनाया जा सकता है क्योंकि दोनों दशाओं में अन्य आश्रयवाक्य के साथ उसे सम्मिलित कर लेने पर प्रथम आकार में विशुद्ध संयोग प्राप्त हो जाता है।

**परिमाणों का सारांश:—**

(१) द्वितीय आकार के संयोग तथा कामेनेस् (Camenes) (चतुर्थ आकार) का प्रतिलोम आकारान्तरण मूल निष्कर्ष के विरुद्ध को पक्षवाक्य बनाकर हो सकता है।

(२) तृतीय तथा चतुर्थ आकार के संयोग [कामेनेस् (Camenes) को छोड़कर] का प्रतिलोम आकारान्तरण मूल निष्कर्ष के विरुद्ध को साध्यवाक्य बनाकर किया जा सकता है।

(३) फेसापो) (Fesapo) तथा फ्रेसीसोन् (Fresison) का प्रतिलोम आकारान्तरण मूल-निष्कर्ष के विरुद्ध को साध्यवाक्य अथवा पक्षवाक्य बनाकर किया जा सकता है।

मूल न्याय-युक्ति में कोई भी पद आश्रयों में अनावश्यक रीति से व्याप्त नहीं होता।

## § १५ मूल (Fundamental), निर्बल (Weakened) तथा सबल (Strengthened) न्याय-युक्ति

(क) मूल (Fundamental) तथा अ-मूल (Non-Fundamental) न्याय-युक्ति।

मूल न्याय-युक्ति उसे कहते हैं, जिसमें साध्य तथा पक्ष बिना निकर्ष में व्याप्त हुए आश्रयवाक्यों में व्याप्त नहीं होते तथा हेतु केवल एक बार व्याप्त होता है। अर्थात् **कोई भी पद अनावश्यक रोति से व्याप्त नहीं होता।**

दाराप्ती, फेलाप्तोन, ब्रामान्तीप और फेसापो मूल नहीं है।

न्याय-युक्ति के नियमों के अनुसार हेतु कम से कम एक बार आश्रयवाक्यों में व्याप्त होना चाहिए और कोई भो पद निष्कर्ष में तब तक व्याप्त (distributed) नहीं होना चाहिए जब तक वह आश्रयवाक्यों (Premises) में व्याप्त न हो। यदि हम उन्नीस सिद्ध संयोगों का परीक्षण करें, तो विदित होगा कि तीन संयोगों, यथा—दाराप्ती (Darapti) (तृतीय आकार), फेलाप्तोन (Felapton) (तृतीय आकार) तथा फेसापो (Fesapo) (चतुर्थ आकार) में हेतु दोनों आश्रयवाक्यों में व्याप्त है। और एक संयोग 'ब्रामान्तीप्' (Bramantip) (चतुर्थ आकार) में साध्य (major term) साध्यवाक्य में तो व्याप्त है, परन्तु निष्कर्ष में व्याप्त नहीं है। अतः हम कह सकते हैं कि दाराप्ती (Darapti), फेलाप्तोन (Felapton) तथा फेसापो (Fesapo) में हेतु एक बार अनावश्यक रीति से व्याप्त है और ब्रामान्तोप (Bramantip) में साध्य आश्रय में अनावश्यक रीति से व्याप्त है। अर्थात् इस प्रकार की व्याप्ति निष्कर्ष प्राप्त करने के लिए आवश्यक नहीं है। यदि दाराप्ती (Darapti) फेलाप्तोन (Felapton) और फेसापो (Fesapo) में हेतु दोनों

आश्रयों में व्याप्त न होकर केवल एक बार व्याप्त होता और यदि ब्रामान्तीप (Bramantip) में साध्य व्याप्त नहीं होता, तो भी वही निष्कर्ष निकल सकते थे।

अतः १९ सिद्ध संयोगों में से १५ तो मूल हैं और ४ (यथा—दाराप्ती, फेराप्तोन, ब्रामान्तीप और फेसापो) अ-मूल (Non-Fundamental) हैं।

(ख) निर्बल (Weakened) तथा अ-निर्बल (Non-Weakened) न्याय-युक्ति

निर्बल न्याय-युक्ति में निष्कर्ष एक विशेष तर्क-वाक्य निकाला जाता है: यद्यपि उन आश्रयवाक्यों की सहायता से एक सामान्य निष्कर्ष निकाला जा सकता है।

निर्बल न्याय-युक्ति (Weakened Syllogism or Subaltern Mood) उस न्याय-युक्ति को कहते हैं जिसमें निष्कर्ष 'विशेष' (Particular) निकाला जाता है; तथापि उन्हीं आश्रयवाक्यों की सहायता से सामान्य निष्कर्ष निकाला जा सकता था। उदाहरणार्थ 'आ-आ' से 'आ' निष्कर्ष निकलता है। बार्बारा ( Barbara) प्रथम आकार में) अब यदि निष्कर्ष 'आ' हो, तो वह 'ई' (I) भी हो सकता है, क्योंकि 'सामान्य' के सत्य में 'विशेष' का सत्य निहित रहता है। इसी प्रकार, जहां निष्कर्ष 'ए' (E) होता है, वहां वह 'ओ' (O) भी हो सकता है। अतः जब कभी भी सामान्य निष्कर्ष निकाला जा सकता है, तो उसका संगत विशेष निष्कर्ष भी निकाला जा सकता है। अतः जब किसी न्याय-युक्ति में एक विशेष निष्कर्ष निकाला जाय, जब कि सामान्य निष्कर्ष निकल सकता हो, तो ऐसी न्याय-युक्ति को निर्बल कहते हैं। इनमें निष्कर्ष निर्बल होता है।

पांच निर्बल न्याय युक्ति

चारों आकारों में १९ सिद्ध संयोगों में पांच संयोगों के निष्कर्ष सामान्य होते हैं; यथा—बार्बारा( Barbara), केलारेन्ट( Celarent), केसारे (Cesare), कामेस्ट्रेस्, (Comestres) कामेनेस् (Camenes)। इन पांचों न्याय-युक्तियों को निर्बल किया जा सकता है और उन निर्बल न्याय-युक्तियों को बार्बारी (Barbari)–('आ-आ-ई') और केलारेन्ट (Celarent)-('ए-आ-ओ') (प्रथम आकार में), केसारो( Cesaro) -( 'ए-आ-ओ') तथा कामेस्ट्रोस (Camestros)-('आ-ए-ओ') (द्वितीय आकार में), और कामेनोस( Camenos) ('आ-ए-ओ')

(चतुर्थ आकार में) कहा जा सकता है। तृतीय आकार में निष्कर्ष विशेष होते हैं, अतः तृतीय आकार में निर्बल न्याय-युक्ति नहीं होती।

(ग) सबल तथा अ-सबल न्याय-युक्ति।

**सबल न्याय-युक्ति में एक आश्रयवाक्य सामान्य होता है, यद्यपि उसके विशेष होने पर भी वही निष्कर्ष निकलता है।**

सबल (Strengthened) न्याय-युक्ति उसे कहते हैं जिसमें एक आश्रयवाक्य अनावश्यक रीति से सबल हो। अर्थात् उसका एक सामान्य आश्रय विशेष हो सकता है और उस दशा में भी वही निष्कर्ष निकलेगा। उदाहरणार्थ **दाराप्ती** (Darapti) को देखिए:

**दाराप्ती**

'आ' : सब 'म' 'वि' हैं।
'आ' : सब 'म' 'उ' हैं।
∴ 'ई' : कुछ 'उ' 'वि' हैं।

यदि मूल-साध्यवाक्यों के स्थान पर 'आ' के बदले 'ई' (I) तर्क-वाक्य रख दिया जाय, तो भी वही निष्कर्ष निकलेगा। यथा—

'ई' : कुछ 'म' 'वि' हैं।
'आ' : सब 'म' 'उ' हैं।
∴ 'ई' : कुछ 'उ' 'वि' हैं।

इस संयोग को एक विशेष नाम से सम्बोधित किया जाता है। यथा-**दीसामीस** (Disamis)।

इसी प्रकार, यदि मूल-पक्षवाक्य ('आ') के बदले संगत 'ई' (I) तर्कवाक्य ले लिया जाय, तो भी वही निष्कर्ष निकलेगा। उसे **दातीसी** (Datisi) कहेंगे।

हम देखते हैं कि वे न्याय युक्तियां जो कि मूल (Fundamental) नहीं हैं (अर्थात् दाराप्ती, फेलाप्तोन, ब्रामान्तीप और फेसापो), वे सबल हैं। हम दाराप्ती का उदाहरण ऊपर देख चुके हैं। **फेलाप्तोन** (Felapton) (ए-आ-ओ : तृतीय आकार) में साध्यवाक्य अनावश्यक रीति से सबल है और यदि साध्यवाक्य (O) होता, तो भी वही निष्कर्ष निकलता। ('ओ-आ-ओ' । वोकार्दो) इसी प्रकार **ब्रामान्तीप** (Bramantip) ('आ-अ-ई': चतुर्थ आकार) में, साध्यवाक्य 'आ' के बदले 'ई' (I) रखा जा सकता है ('ई-आ-ई' : दीमारीस्) और **फेसापो** (Fesapo) में ('ए-आ-ओ' : चतुर्थ आकार), में, पक्षवाक्य को आ (A) के बदले

"ई' (I) रक्खा जा सकता है ('ए-ई-ओ' : फ़ेसीसोन) और निष्कर्ष वही प्राप्त होता है।

यह बात ज्ञातव्य है कि इन चार संयोगों के अतिरिक्त **कामेनोस (Camenos) ('आ-ए-ओ' : चतुर्थ आकार) को छोड़कर सब निर्बल न्याय-युक्ति** (Subaltern mood) **भी सबल होते हैं।** जहां तक **कामेनोस** ( Camenos ) का सम्बन्ध है, हम यह नहीं कह सकते कि उसमें कोई आश्रयवाक्य आवश्यकता से अधिक सबल है, क्योंकि यदि सामान्य आश्रयवाक्य के स्थान पर विशेष रक्खा जाय तो कोई निष्कर्ष नहीं प्राप्त होता। यथा—

**कामेनोस** (Camenos)

'आ' : सब 'वि' 'म' हैं।

'ए' : कोई भी 'य' 'उ' नहीं है।

∴ 'ओ' : कुछ 'उ' 'वि' नहीं हैं।

इसमें यदि हम साध्यवाक्य को 'ई' (I) रक्खें अथवा पक्षवाक्य को 'ए' (E) रक्खें, तो कोई निष्कर्ष नहीं निकलेगा, अतः **कामेनोस** (Camenos) को सबल न्याय-युक्ति नहीं कह सकते।

**कामेनोस न तो मूल है और न सबल क्योंकि यद्यपि एक पद अनावश्यक रीति से व्याप्त है, परन्तु किसी भी पक्ष को निर्बल नहीं किया जा सकता।**

यह बात द्रष्टव्य है कि **कामेनोस** (Camenos) में, पक्ष 'उ' अनावश्यक रीति से व्याप्त है अर्थात् वह पक्षवाक्य में तो व्याप्त है, परन्तु निष्कर्ष में अव्याप्त है। अतः वह मूल न्याय-युक्ति (Fundamental Syllogism) नहीं है, जिसमें कोई भी पद अनावश्यक रीति से व्याप्त नहीं होना चाहिए। अतः **कामेनोस** (Camenos) **एक मूल न्याय-युक्ति नहीं है, परन्तु उसे सबल न्याय-युक्ति नहीं कहा जा सकता।**

शेष चारों निर्बल न्याययुक्ति अर्थात् **बार्बारी** ( Barbari 'आ-आ-ई' प्रथम आकार)' **केलारोन्ट** ( Celaront : 'ए-आ-ओ' : प्रथम आकार), '**केसारो**, ( Cesaro : 'ए-आ-ओ' : द्वितीय आकार) और **कामेस्ट्रोस** (Camestros : 'आ-ए-ओ' : द्वितीय आकार) सबल न्याय-युक्ति ( Strengthened Syllogism ) हैं। **बार्बारी** (Barbari) में पक्षवाक्य को निर्बल कर के 'ई' (I)

किया जा सकता है, और निष्कर्ष वही प्राप्त हो जाता है-'आ-ई-ई' प्रथम आकार : दारीई (Darii)। 'केलारोन्ट (Celaront) में पक्षवाक्य निर्बल करके 'ई' (I) किया जा सकता है, और वही निष्कर्ष प्राप्त हो जाता है-'ए-ई-ओ' फेरीयो (Ferio)। केसारो (Cesaro) में, पक्षवाक्य 'ई' (I) हो सकता है और वही निष्कर्ष अर्थात् 'ओ' (O) फलित होता है-'ए-ई-ओ' -फेस्तीनो। तथा कामेस्ट्रोस (Camestros) में पक्षवाक्य 'ओ' (O) हो सकता है, और वही निष्कर्ष प्राप्त होता है। "आ-ओ-ओ"-बारोको।

सबल न्याय-युक्ति आठ हैं।

अतः यदि हम निर्बल न्याय-युक्तियों को भी सम्मिलित कर लें तो आठ सबल न्याय-युक्ति प्राप्त होती है। यथा—

बार्बारी (Barbari), केलारोन्ट (Celaront) प्रथम आकार।

दाराप्ती (Darapti), कामेस्ट्रोस (Camestros) : द्वितीय आकार।

केसारो (Cesaro), फेलाप्तोन (Felapton) : तृतीय आकार।

ब्रामान्तीप (Bramantip), फेसापो (Fesapo) : चतुर्थ आकार।

फिर यदि हम निर्बल न्याय-युक्तियों को भी सम्मिलित कर लें तो अ-मूल (Non-Fundamental) संयोगों की संख्या पांच हैं। यथा—दाराप्ती (Darapti), फेलाप्तोन (Felapton), ब्रामान्तीप (Bramantip), फेसापो (Fesapo) तथा कामेनोस (Camenos)।

अन्त में यह बात द्रष्टव्य है कि एक न्याय-युक्ति को 'सबल' तब कहा जाता है, जब उसका एक आश्रयवाक्य सबल हो। और न्याय-युक्ति को 'निर्बल' तब कहा जाता है जब निष्कर्ष निर्बल हो। सबल न्याय-युक्ति में एक आश्रयवाक्य को निर्बल किया जा सकता है और निर्बल न्याय-युक्ति में सबल किया जा सकता है।

## § १६ शुद्ध हेतुफलाश्रित (Pure Hypothetical) तथा शुद्ध वैकल्पिक (Pure Disjunctive) न्याय-युक्ति

अब तक हमने अपना ध्यान निरपेक्ष न्याय-युक्ति (Categorical Syllogism) तक ही केन्द्रित किया था, जिसमें तीनों घटक तर्कवाक्य निरपेक्ष होते हैं। इसी प्रकार सब घटक तर्कवाक्य हेतुफलाश्रित हो सकते हैं; तब उस न्याय-युक्ति को शुद्ध हेतुफलाश्रित (Pure Hypothetical) कहते हैं। या फिर तीनों घटक तर्कवाक्य वैकल्पिक हो सकते हैं, तब उस न्याय-युक्ति को शुद्ध वैकल्पिक (Pure Disjunctive) कहते हैं।

शुद्ध हेतुफलाश्रित न्याय-युक्ति में तीन हेतुफलाश्रित तर्कवाक्य होते हैं। हेतुफलाश्रित तर्कवाक्यों में गुण तथा परिमाण का भेद निरपेक्ष तर्कवाक्यों की ही भांति होता है। अतः शुद्ध निरपेक्ष न्याय-युक्ति के अनुरूप ही शुद्ध हेतुफलाश्रित न्याय-युक्तियों के रूप हो सकते हैं। उदाहरणार्थ निम्नलिखित शुद्ध हेतु फलाश्रित न्याय युक्ति 'बार्बारा' (Barbara) के संयोग (Mood) में है:— शुद्ध हेतु-फलाश्रित

यदि 'क' 'ख' है, तो 'ग' 'घ' है।
यदि 'घ' 'ड.' है, तो 'क' 'ख' है।
∴ यदि 'घ' 'ड.' है, तो 'ग' 'घ' है।

शुद्ध वैकल्पिक न्याय-युक्ति में तीनों घटक तर्कवाक्य वैकल्पिक (Disjunctive) होते हैं। यह बात स्मरणीय है कि सब वैकल्पिक तर्कवाक्य स्वीकारात्मक (Affirmative) होते हैं। अतः न्याय-युक्ति के गुण-सम्बन्धी नियम उन पर चरितार्थ नहीं होते। शुद्ध वैकल्पिक न्याय-युक्तियों की संख्या इतनी कम होती है कि उन पर विचार करना व्यर्थ ही है। शुद्ध वैकल्पिक

## § १७ भारतीय न्याय में अनुमान का स्वरूप

अनुमान का शाब्दिक अर्थ पश्चात ज्ञान है अर्थात् किसी बात जो जानने के पश्चात् यदि उसी के आधार पर किसी दूसरी बात का भी ज्ञान हो, तो उसे अनुमान कहते हैं। जैसे यदि दूर पर हम धुंआ उठते हुए देखें और यह समझ लें कि वहां पर अग्नि है, तो यह अनुमान द्वारा अनुमान का स्वरूप

प्राप्त ज्ञान होगा। यहाँ हम अग्नि का प्रत्यक्ष अनुभव नहीं करते। केवल धुंए का ही हमें प्रत्यक्ष ज्ञान होता है, परन्तु इस प्रत्यक्ष बात के आधार पर ही एक परोक्ष वस्तु अग्नि का भी ज्ञान हो जाता है। यहां पर परोक्ष वस्तु का ज्ञान एक चिह्न के द्वारा होता है। इस चिह्न को **लिंग** या **हेतु** कहते हैं और इसके द्वारा परोक्ष वस्तु के ज्ञान होने को **लिंग–परामर्श** कहते हैं। इस उदाहरण में 'धुंआ' वह चिह्न है जिसके द्वारा अग्नि के अस्तित्व का ज्ञान हो जाता है। धुंए को प्रत्यक्ष देखकर ही हम अनुमान लगाते हैं कि वहां पर अग्नि भी है। इसी को **परामर्श** कहते हैं। **परामर्श द्वारा प्राप्त ज्ञान को अनुमिति कहते हैं और अनुमिति के कारण को अनुमान कहते हैं।**

**लिंग**

**परामर्श**

उदाहरण के लिए, यदि हम सुदूर पर्वत पर धुंआ देखें और उसके आधार पर यह सिद्ध करना चाहें कि पर्वत पर अग्नि है, तो 'अग्नि' **साध्य** है। यह बात हम इसी आधार पर सिद्ध कर पाते हैं कि वहां धुंआ है। धुंआ ही अग्नि का चिह्न या लिंग है। जिस स्थान पर लिंग (अर्थात् धुंआ) है, उसे (अर्थात् पर्वत को) **पक्ष** कहते हैं।

**साध्य**

**पक्ष**

हम धुंए को देखकर अग्नि का अनुमान लगाते हैं क्योंकि धुंआ अग्नि का सूचक (लिंग) समझा जाता है। ऐसा समझने का कारण यह है कि जहां-जहां धुंआ देखने में आता है, वहां-वहां अग्नि भी अवश्य दिखलाई पड़ती है। जैसे रसोई घर में जब कभी भी धुँआ दिखलाई पड़ता है, तो वहां अग्नि भी अवश्य होती है और वहां अग्नि नहीं होती तो धुंआ भी नहीं होता। ऐसे निरपवाद उदाहरणों के आधार पर हम एक सामान्य नियम बना लेते हैं कि जहां-जहां धुआ है, वहां-वहां अग्नि होगी। **अग्नि और धुंए के इस नित्य सम्बन्ध को व्याप्ति कहते हैं।**

**व्याप्ति**

अनुमान के लिए व्याप्ति सम्बन्ध का पता लगाना अत्यन्त आवश्यक है क्योंकि जब तक हमें यह सामान्य नियम न ज्ञात हो कि जहां-जहां धुंआ होता है, वहां-वहां अग्नि होती है, तब तक हम पहाड़ पर धुंए को देखकर यह अनुमान नहीं कर सकते कि वहां पर अग्नि भी है। इसलिए **व्याप्ति-सम्बन्ध को अनुमान का एक आधार-स्तम्भ मानते हैं।** परन्तु केवल व्याप्ति ज्ञान से ही अर्थात् इस बात से कि जहां-जहां धुआ है, वहां

**व्याप्ति-सम्बन्ध**

वहां अग्नि है, हम यह निष्कर्ष कि 'पर्वत पर अग्नि है' तब तक नहीं निकाल सकते जब तक हमें यह प्रत्यक्ष ज्ञान न हो कि पर्वत पर धुंआ है। अग्नि का अस्तित्व पर्वत पर दिखलाने के लिए हमें अग्नि के सूचक धुंए का होना भी ज्ञात होना चाहिए। (पक्ष) पर्वत में लिंग (धुंए) का पाया जाना **पक्षधर्मता** कहलाता है। पक्षधर्मता का ज्ञान होने से ही अनुमान-संभव हो पाता है। पक्ष-धर्मता

अतः अनुमान के लिए दो बातों का होना अनिवार्य है। प्रथम व्याप्ति-सम्बन्ध का ज्ञान और द्वितीय पक्षधर्मता (अर्थात् पक्ष में लिंग की उपस्थिति) का ज्ञान। **व्याप्त-सम्बन्ध के ज्ञान और पक्षधर्मता ज्ञान दोनों के मिलने से जो विशेष प्रकार का ज्ञान उत्पन्न होता है, उसको परामर्श कहते हैं।** पक्षधर्मता से पक्ष और लिंग के सम्बन्ध का ज्ञान होता है और व्याप्ति ज्ञान से लिंग और साध्य के सम्बन्ध का ज्ञान होता है। इस प्रकार परामर्श में पक्ष, लिंग तथा साध्य तीनों का समन्वय हो जाता है। जब हम यह देखते हैं कि पर्वत पर धुंआ है और साथ-साथ यह भी जानते हैं कि धुंए और अग्नि में व्याप्ति सम्बन्ध है, अर्थात् जहां-जहां धुंआ है, वहां अग्नि है, तो हम सुगमता से कह सकते हैं कि पर्वत और अग्नि में सम्बन्ध है अर्थात् पर्वत पर अग्नि है। अनुमान की दो अनिवार्य आवश्यकतायें: (क) व्याप्ति-सम्बन्ध (ख) पक्षधर्मता

## अनुमान के प्रकार

अनुमान के दो स्वरूप हो सकते हैं; (एक) **स्वार्थानुमान** और (दो) **परार्थानुमान**। जब अनुमान स्वयं अपनी संशय-निवृत्ति अर्थात् अपने समझने के लिए किया जाता है, तो स्वार्थानुमान कहते हैं। दूसरों की संशय-निवृत्ति के लिए किया गया अनुमान परार्थानुमान कहलाता है। अनुमान के प्रकार :

(एक) अपनी शंका की निवृत्ति के लिए किया गया स्वार्थानुमान निम्नलिखित उदाहरण से स्पष्ट हो जाता है। कोई व्यक्ति रसोईघर, रेल का इंजन आदि को देखकर इस निर्णय पर पहुंचता है कि जहां-जहां धुंआ है, वहां-वहां अग्नि है। धुंए और अग्नि के इस नित्य सम्बन्ध को ग्रहण करने के पश्चात् वह एक पर्वत के समीप पहुंचता है और देखता है (१) स्वार्थानुमान

कि पर्वत पर धुंआ निकल रहा है ? पर्वत पर धुंआ उठते देखकर उसे तुरन्त याद आ जाता है कि धुंए और अग्नि में नित्य-सम्वन्ध है। व्याप्ति के स्मरण-मात्र से, पर्वत पर हेतु को देखकर वह समझ लेता है कि पर्वत पर अग्नि है।

**(२) परार्थानुमानः**

(दो) परार्थानुमान दूसरों की शंका के समाधान करने के लिए अनुमान होता है। इसलिए परार्थानुमान स्पष्ट तथा तर्कपूर्ण भाषा में किया जाता है। जिस प्रकार स्वार्थानुमान अपनी शंका-निवृत्ति के लिए एक मानसिक प्रक्रिया के समान है, उसी प्रकार परार्थानुमान उसी का युक्तिपूर्ण तथा न्याय संगत भाषा में व्यक्त रूप है, जो दूसरों को समझाने के लिए ठीक हो।

**पांच अवयव**

परार्थानुमान में पांच वाक्य होते हैं जिन्हें अवयव कहते हैं। परार्थानुमान के पांच अवयव निम्नलिखित हैं——

(१) प्रतिज्ञा (२) हेतु (३) उदाहरण (४) उपनय और (५) निगमन

**(१) प्रतिज्ञा**

(१) प्रतिज्ञा——जिस बात को सिद्ध करना है, उसका स्पष्ट निर्देश करना प्रतिज्ञा कहलाता है। जैसे यदि सिद्ध करना है कि पर्वत पर अग्नि है तो सबसे पहले हम अपने साध्य-विषय को प्रस्तुत करते हैं कि पर्वत अग्नियुक्ति है।

**(२) हेतु**

(२) हेतु——पक्ष में साध्य का अस्तित्व दिलाने के लिए जो युक्ति दी जाती है, उसे हेतु कहते हैं। यहां पर उस चिह्न का वर्णन किया जाता है जिसके कारण पक्ष में साध्य का अस्तित्व सिद्ध किया जाता है। जैसे यह कहना "क्योंकि पर्वत धूमयुक्त है" हेतु हुआ।

**(३) उदाहरण**

(३) उदाहरण——अपने पक्ष के समर्थन में साध्य-विषय के समान उदाहरण देकर साध्य और हेतु में व्याप्ति-सम्बन्ध प्रगट करना ही उदाहरण कहलाता है। हेतु और साध्य का व्याप्ति-सम्बन्ध स्पष्ट करके एक दृष्टान्त द्वारा उसे समझा दिया जाता है। जैसे——"जहां-जहां धूम है, वहां-वहां अग्नि है, जैसे रसोईघर में" यह वाक्य उदाहरण कहलाता है।

**(४) उपनय**

(४) उपनय——उदाहरण के द्वारा हेतु और साध्य का व्याप्ति-सम्बन्ध व्यक्त करने के पश्चात् अपने पक्ष में उसका अवतरण करना उपनय कहलाता है। उपनय में हम उदाहरण द्वारा

प्रतिपादित सामान्य नियम को अपने एक पक्ष-विशेष के ऊपर घटित करते हैं। उपनय में हम यह स्पष्ट करते हैं कि पर्वत पर भी उसी प्रकार का धुंआ है जैसा कि रसोई घर पर आदि अग्नियुक्त स्थानों में पाया जाता है, अर्थात् पर्वत का धुंआ भी अग्नि का सूचक है। अतः "पर्वत में उसी प्रकार का धूम है" यह उपनय हुआ।

निगमन

(५) **निगमन**—निगमन में यह स्पष्ट कर दिया जाता है कि प्रतिज्ञा की सिद्धि हेतु के द्वारा हो गई अर्थात् पक्ष में साध्य का अस्तित्व सिद्ध हो गया। 'अतएव पर्वत अग्नि युक्त है।' यह वाक्य निगमन का हुआ।

इस प्रकार भारतीय न्याय के परार्थानुमान का स्वरूप निम्नलिखित हुआ—

| | |
|---|---|
| १. पर्वत अग्नियुक्त है। | प्रतिज्ञा |
| २. क्योंकि वह धूमयुक्त है। | हेतु |
| ३. जो-जो धूमयुक्त है, वह अग्नियुक्त है। जैसे रसोईघर इत्यादि। | उदाहरण |
| ४. पर्वत भी इसी प्रकार धूमयुक्त है। | उपनय |
| ५. अतएव पर्वत अग्नियुक्त है। | निगमन |

अनुमान और न्याययुक्ति की तुलना

**भारतीय अनुमान और पाश्चात्य न्याय-युक्ति की तुलना**

कुछ विचारकों का मत है कि भारतीय अनुमान के पांच अवयव पाश्चात्य न्यायवाक्य की भांति तीन अवयवों में घटाए जा सकते हैं। भारतीय अनुमान के प्रतिज्ञा-वाक्य और निगमन-वाक्य में कोई अन्तर नहीं होता। इन दोनों में एक बात कही जाती है। अतः निगमन का वाक्य छोड़ा जा सकता है। फिर, हेतु में पक्ष का अस्तित्व बताने के पश्चात् जब हेतु और साध्य का व्याप्ति-संबन्ध प्रतिपादित किया जा चुकता है तब उपनय की भी कोई विशेष आवश्यकता नहीं रह जाती। अतः नव्य-न्याय के दार्शनिकों ने अनुमान के केवल तीन अवयवों का ही वर्णन किया है। यथा—

१. पर्वत अग्नियुक्त है।

२. क्योंकि धूम युक्त है।

३. जो-जो पदार्थ धूमयुक्त होते हैं, वे अग्नियुक्त होते हैं।

इसी के समान पाश्चात्य न्यायवाक्य का स्वरूप यह होगा —

सब धूमयुक्त पदार्थ अग्नियुक्त हैं।

पर्वत धूमयुक्त पदार्थ है।

अतः पर्वत अग्नियुक्त है।

उपर्युक्त अनुमान एवं न्यायवाक्य का निरीक्षण करने पर विदित होगा कि दोनों क्रियायें समान हैं। केवल उनके वाक्यों के क्रम में अन्तर है। पाश्चात्य न्यायवाक्य में पहले साध्यवाक्य, फिर पक्षवाक्य और अन्त में निष्कर्ष को व्यक्त किया जाता है। भारतीय अनुमान में पहले प्रतिज्ञा (निष्कर्ष), फिर हेतु (पक्षवाक्य) और अन्त में उदाहरण (साध्यवाक्य) को व्यक्त करते हैं।

पाश्चात्य न्यायवाक्य में जिस प्रकार एक या अधिक वाक्यों को लुप्त करके संक्षिप्त न्यायवाक्य (Enthymeme) का उपयोग होता है, उसी प्रकार यहां मीमांसक, बौद्ध, जैन और वेदान्ती दार्शनिक केवल दो ही अवयवों को परार्थानुमान को पूर्ण करने के लिये पर्याप्त समझते हैं।

इस प्रकार भारतीय परार्थानुमान पाश्चात्य न्यायवाक्य से बहुत सी बातों में समानता रखता है किन्तु दोनों क्रियायें बिलकुल एक ही नहीं हैं। भारतीय अनुमान पाश्चात्य न्यायवाक्य की अपेक्षा अधिक स्वाभाविक और व्यावहारिक प्रतीत होता है क्योंकि विचार करते समय हम अधिकतर भारतीय अनुमान के रूप में ही सोचते हैं।

भारतीय न्याय में आगमन और निगमन का भेद नहीं है। भारतीय परार्थानुमान में आगमन और निगमन दोनों का सम्मिश्रण होता है। पाश्चात्य तर्कशास्त्र आगमन और निगमन की अलग-अलग व्याख्या करता है। इस प्रकार, भारतीय परार्थानुमान में आकारगत और वस्तुगत दोनों प्रकार के सत्य निहित हैं जबकि पाश्चात्य न्यायवाक्य का ध्येय केवल आकारगत सत्य का निरूपण होता है। अतः भारतीय अनुमान पाश्चात्य न्यायवाक्य से श्रेष्ठ कहा जा सकता है।

## कुछ हल किये हुए अभ्यास

(१) सिद्ध कीजिये कि यदि निष्कर्ष सामान्य (Universal) हो तो हेतु आश्रयवाक्यों में केवल एक बार व्याप्त हो सकता है।

(उ० प्र० १९६८)

उपपत्तिः—यदि निष्कर्ष सामान्य हो, तो वह या तो 'आ' (A) होगा, या 'ए' (E)।

यदि निष्कर्ष 'आ' (A) हो, तो दोनों आश्रय 'आ' होंगे। दोनों आश्रयवाक्य 'आ' होने के कारण आश्रयवाक्यों में केवल दो पद व्याप्त होते हैं। निष्कर्ष 'आ' होने के कारण उसमें व्याप्त होता है। अतः वह पक्षवाक्य में भी होना चाहिए। आश्रयवाक्यों के दोनों व्याप्त पदों में से एक पक्ष होगा। अतः हेतु केवल एक बार व्याप्त होता है।

यदि निष्कर्ष 'ए' (E) हो, तो, एक आश्रयवाक्य 'ए' (E) तथा दूसरा आश्रयवाक्य 'आ' (A) होगा। यदि एक आश्रय वाक्य 'ए' तथा दूसरा 'आ' होगा, तो उन दोनों में तीन पद व्याप्त होंगे। निष्कर्ष 'ए' होने के कारण पक्ष और साध्य दोनों ही निष्कर्ष में व्याप्त होंगे; अतः वे पहले ही आश्रयों में व्याप्त होंगे। आश्रयों के तीनों व्याप्त पदों में से एक तो पक्ष दूसरा साध्य है। अतः हेतु केवल एक बार व्याप्त हो सकता है।

(२) सिद्ध कीजिये कि 'ओ' (O) प्रथम आकार में आश्रयवाक्य नहीं हो सकता।

उपपत्ति—प्रथम आकार में हेतु साध्यवाक्य में उद्देश्य तथा पक्ष-वाक्य में विधेय होता है।

यदि साध्यवाक्य 'ओ' (O) हो, तो पक्षवाक्य 'आ' '(A) होगा तथा निष्कर्ष 'ओ' (O) होगा। इस प्रकार, हेतु एक बार भी व्याप्त न हो सकेगा। अतः कोई निष्कर्ष नहीं निकलेगा।

यदि पक्षवाक्य 'ओ' (O) हो, तो साध्यवाक्य 'आ' (A) होगा और निष्कर्ष 'ओ' (O) होगा। निष्कर्ष के 'ओ' (O) होने के कारण उसमें साध्य व्याप्त होगा। साध्यवाक्य के 'आ' (O) होने के कारण, प्रथम आकार में, उसमें साध्य व्याप्त नहीं होगा। अतः कोई निष्कर्ष नहीं निकलेगा।

इस प्रकार 'ओ' (O) प्रथम आकार में न तो साध्यवाक्य और न पक्षवाक्य हो सकता है।

**(३) सिद्ध कीजिये कि 'ओ' (O) द्वितीय आकार को छोड़कर किसी भी आकार में पक्षवाक्य नहीं हो सकता।**

(क) प्रथम आकार में 'ओ' (O) पक्षवाक्य नहीं हो सकता, क्योंकि जैसा कि प्रश्न (२) में प्रदर्शित कर दिया गया है, ऐसा न करने से अवैध साध्य (Illicit Major) का दोष हो जायगा।

(ख) तृतीय आकार में यदि 'ओ' (O) पक्षवाक्य हो, तो साध्य वाक्य 'आ' (A) होगा, तथा निष्कर्ष 'ओ' (O) होगा। इस प्रकार निष्कर्ष में साध्य व्याप्त हो जायेगा। अतः वह साध्यवाक्य में भी व्याप्त होना चाहिए। परन्तु साध्यवाक्य 'आ' है; इसलिए उसका विधेय अर्थात् साध्य व्याप्त नहीं है। अतः तृतीय आकार में 'ओ' (O) को पक्षवाक्य मानने से अवैध साध्य (Illicit Major) का दोष हो जाता है।

(ग) चतुर्थ आकार में यदि 'ओ' (O) पक्षवाक्य हो, तो साध्य-वाक्य 'आ' (A) होगा। अतः उसमें पक्षवाक्य के 'ओ' (O) होने से, हेतु उसमें भी अव्याप्त रहेगा। अतः चतुर्थ आकार में 'ओ' को पक्षवाक्य मानने से 'अव्याप्त-हेतु" (Undistributed Middle) का दोष हो जायगा।

(घ) परन्तु यदि द्वितीय आकार में 'ओ' (O) पक्षवाक्य हो, तो विशुद्ध निष्कर्ष निकल जाता है। पक्षवाक्य 'ओ' (O) होने पर, साध्य 'आ' (A) होगा, तथा निष्कर्ष 'ओ' (O) होगा। निष्कर्ष में साध्य व्याप्त होगा, जो कि 'आ' (A) साध्यवाक्य का उद्देश्य होने के कारण उसमें भी व्याप्त होगा। हेतु पक्षवाक्य में व्याप्त है। अतः विशुद्ध निष्कर्ष निकल आता है।

अतः 'ओ' (O) द्वितीय आकार को छोड़कर किसी भी आकार में पक्षवाक्य नहीं हो सकता।

**(४) सिद्ध कीजिए कि 'ओ' (O) चतुर्थ आकार में कोई आश्रय-वाक्य नहीं हो सकता।** (उ. प्र. १९६८)

उपपत्ति---चतुर्थ आकार में हेतु साध्यवाक्य में विधेय तथा पक्ष वाक्य में उद्देश्य होता है। यदि एक आश्रय 'ओ' (O) हो, तो दूसरा आश्रय 'आ' (A) होगा, तथा निष्कर्ष 'ओ' (O) होगा।

यदि 'ओ' (O) साध्यवाक्य हो, तो उसमें साध्य अव्याप्त रहेगा। अतः वह निष्कर्ष में भी व्याप्त नहीं हो सकता। परन्तु निष्कर्ष 'ओ' (O) होने के कारण अपने विधेय (अर्थात् साध्य) को व्याप्त रखता है। अतः अवैध साध्य का दोष हो जायगा।

यदि 'ओ' (O) पक्षवाक्य हो, तो हेतु उसमें अव्याप्त रहेगा। विशुद्ध निष्कर्ष प्राप्त करने के लिए यह आवश्यक है कि वह साध्यवाक्य में व्याप्त हो, परन्तु ऐसा नहीं है। अतः 'ओ' (O) चतुर्थ आकार में कोई आश्रय नहीं हो सकता।

**(५) सिद्ध कीजिए कि यदि निष्कर्ष 'आ' (A) हो तो न्याय-युक्ति प्रथम आकार में होगी। (उ. प्र. १९६५)**

उपपत्ति---यदि निष्कर्ष 'आ' (A) है, तो दोनों आश्रयवाक्य 'आ' (A) होंगे पक्ष निष्कर्ष में व्याप्त होगा। पक्ष आश्रय में तभी व्याप्त हो सकता है, जब पक्ष पक्षवाक्य का उद्देश्य हो। इस प्रकार हेतु पक्षवाक्य का विधेय होता है। अतः हेतु पक्षवाक्य में व्याप्त नहीं होता। इसलिए उसे साध्यवाक्य में व्याप्त होना पड़ेगा। अतः वह साध्यवाक्य का उद्देश्य होगा।

अतः यदि निष्कर्ष 'आ' (A) हो, तो हेतु साध्यवाक्य का उद्देश्य तथा पक्षवाक्य का विधेय होगा। अर्थात् वह युक्ति प्रथम आकार में होगी।

## प्रश्नमाला ११

(१) न्याय-युक्ति किसे कहते हैं ? यह बतलाइए कि वह सान्तरानुमान का एक रूप है तथा निगमनमूलक अनुमान है।

(२) यदि किसी न्याय-युक्ति के आश्रयवाक्य असत्य हों, तो क्या वह तर्क असत्य हो जाता है ? उदाहरण सहित समझाइए।

(३) न्याय-युक्ति की विशेषताओं का वर्णन कीजिए।

(४) न्याय-युक्ति में हेतु की क्या उपयोगिता है ? हेतु का कम-से कम एक बार व्याप्त होना क्यों आवश्यक है ? (उ० प्र० १९६४)

(५) प्रथम आकार को 'पूर्ण आकार' क्यों कहते हैं ? अरस्तू के न्याय-युक्ति संबन्धी सिद्धांत ( Dictum de omni et nullo ) की व्याख्या कीजिए।

(६) न्याय-युक्ति के नियमों को उदाहरण देकर समझाइए। (उ. प्र. १९५९)

(७) आकारान्तरण किसे कहते हैं ? आकारान्तरण का क्या महत्व है ? कामेस्ट्रेस का अनुलोम आकारान्तरण कीजिये (उ. प्र. १९६३)

(८) 'वारोको' तथा 'फेलाप्तोन') का अनुलोम तथा प्रतिलोम दोनों प्रकार से आकारान्तरण कीजिए।

(९) उदाहरण सहित निम्नलिखित की व्याख्या कीजिए:—

(क) अवैध-साध्य (उ. प्र. १९६४) (ख) संदिग्ध हेतु

(ग) आकार (घ) संयोग (उ. प्र. १९५२)।

(१०) सिद्ध कीजिए कि प्रथम आकार में 'ओ' कोई भी आश्रयवाक्य नहीं हो सकता। (उ. प्र. २९५०)

(११) 'आ-ए-ए' किस आकार में विशुद्ध संयोग है ? (केवल न्यायवाक्य के सामान्य नियमों के आधार पर उत्तर दीजिए।) (उ. प्र. १९४८)

(१२) स्वीकारात्मक साध्यवाक्य के साथ पक्षवाक्य का प्रथम आकार में स्वीकारात्मक तथा द्वितीय आकार में निषेधात्मक होना क्यों आवश्यक है ? (उ. प्र. १९४८)

(१३) सिद्ध कीजिए कि 'ओ'-तर्कवाक्य प्रथम आकार में आश्रय की भांति, द्वितीय आकार में साध्यवाक्य की भांति, तृतीय आकार में पक्षवाक्य की भांति तथा चतुर्थ आकार में आश्रय की भांति प्रयुक्त नहीं हो सकता। (उ. प्र. १९४७)

(१४) सिद्ध कीजिए कि 'ई-ए' से किसी भी आकार में विशुद्ध निष्कर्ष नहीं निकलता तथा 'ए-ई' से प्रत्येक आकार में विशुद्ध निष्कर्ष निकलता है। (उ. प्र. १९४८, १९५१)

(१५) आकारान्तरण से आप क्या समझते हैं ? यह कितने प्रकार का होता है। प्रत्येक प्रकार के आकारान्तरण को उदाहरण सहित समझाइए। (उ० प्र० १९५१, १९४८)

(१६) भारतीय न्याय के अनुसार 'अनुमान' की आवश्यक शर्तें कौन-सी हैं ? न्याय-युक्ति तथा अनुमान का अन्तर स्पष्ट कीजिए। (उ. प्र. १९४६, १९५३)

(१७) 'परार्थानुमान' की व्याख्या कीजिए। उसकी अरस्तू की न्याय-युक्ति से तुलना कीजिए। (उ. प्र. १९४८)

(१८ 'स्वार्थानुमान' तथा 'परार्थानुमान' का अन्तर स्पष्ट कीजिए। उदाहरण सहित 'परार्थानुमान' के अवयवों को समझाइए।
(उ. प्र. १९६०, १९५१)

(१९) अनुमान के पांच अवयव कौन-कौन से हैं। उनकी न्याय-युक्ति के तीनों अवयवों से तुलना कीजिए। क्या अवयवों की संख्या कम की जा सकती है ? (उ. प्र. १९५२)

(२०) भारतीय तर्कशास्त्र में अनुमान की प्रकृति क्या है और वह कितने प्रकार का होता है ? (उ. प्र. १९६०)

(२१) स्वार्थ अनुमान, परार्थ अनुमान के अतिरिक्त भारतीय तर्क-शास्त्र में अनुमान के जो और भेद हैं उन्हें उदाहरण सहित स्पष्ट समझा-इए। (उ. प्र. १९६८)

(२२) सिद्ध कीजिए कि न्यायवाक्य में यदि विधेय वाक्य विशेष हो और उद्देश्य वाक्य निषेधात्मक हो तो कोई निष्कर्ष नहीं निकल सकता।
(उ. प्र. १९६६)

(२३) सिद्ध कीजिए कि 'ओ' तर्कवाक्य न्यायवाक्य के केवल द्वितीय तथा तृतीय आकृतियों में ही एक आधार वाक्य हो सकता है ?
(उ. प्र. १९६६)

(२४) न्याययुक्ति का स्वरूप स्पष्ट करते हुए यह बतावें कि उसकी यथार्थता किन बातों पर निर्भर करती हैं। (उ. प्र. १९६८)

(२५) हेतु क्या है ? निर्दोश हेतु के क्या लक्षण हैं ?
(उ. प्र. १९६८)

# द्वादश प्रकरण

## मिश्र न्याय युक्ति (Mixed Syllogisms)

§१ हेतुफलाश्रित-निरपेक्ष न्याय-युक्ति।
   (क) नियम।
   (ख) दोष।
   (ग) निरपेक्ष न्याय-युक्ति में परिवर्तन।
§२ वैकल्पिक-निरपेक्ष न्याय-युक्ति।
§३ उभयतोपाश (Dilemma)
   (क) उभयतोपाश का स्वरूप।
   (ख) उभयतोपाश के प्रकार।
   (ग) उभयतोपाश का प्रतिक्षेप।
   (घ) उभयतोपाश की शुद्धि की जांच।
      उभयतोपाश की आकारगत विशुद्धि।
      उभयतोपाश की वस्तुगत विशुद्धि।
      प्रश्नमाला १२।

**मिश्र-न्याय-युक्ति के तीन प्रकार**

मिश्र न्याय-युक्ति उसे कहते हैं जिसके घटक तर्कवाक्य एक से सम्बन्ध के न हों। उसके तीन उप-विभाग हैं, यथा—(१) हेतुफलाश्रित निरपेक्ष (अथवा हेतुफलाश्रित) न्याय-युक्ति, (२) वैकल्पिक-निरपेक्ष (अथवा वैकल्पिक) न्याय-युक्ति तथा (३) उभयतोपाश।

### §१ हेतुफलाश्रित-निरपेक्ष न्याय-युक्ति (Hypothetical Categorical Syllogism)

**हेतुफलाश्रित निरपेक्ष**

हेतुफलाश्रित-निरपेक्ष न्याय-युक्ति उस मिश्र न्याय-युक्ति को कहते हैं जिसका साध्यवाक्य हेतुफलाश्रित हो, पक्षवाक्य निरपेक्ष हो तथा निष्कर्ष भी निरपेक्ष हो। इसे साधारणतया हेतु फलाश्रित न्याय-युक्ति (Hypothetical Syllogism) कहते हैं।

**नियम।** इस प्रकार के अनुमान के निम्नलिखित दो नियम हैं— नियम

(१) पूर्वांग को स्वीकार करने से उत्तरांग को भी स्वीकार किया जा सकता है; परन्तु इसका विलोम सत्य नहीं होता, और,

(ख) उत्तरांग को अस्वीकार करने से पूर्वांग को अस्वीकार किया जा सकता है; परन्तु इसका विलोम सत्य नहीं होता।

पहले प्रकार की न्याय-युक्ति को विधायक या 'विधि-प्रकार' और दूसरे प्रकार की न्याय-युक्ति को विघातक या 'निषेध-प्रकार' कहते हैं। विधायक और विघातक

## (१) विधि-प्रकार (Modus Ponens) या विधायक (Constructive)

हेतुफलाश्रित-निरपेक्ष न्याय-युक्ति को 'विधि-प्रकार' की अथवा विधायक तब कहते हैं, जब साध्यवाक्य के पूर्वांग को पक्षवाक्य में स्वीकार करने से, साध्यवाक्य के उत्तरांग को निष्कर्ष में स्वीकार कर लेते हैं। यथा— विधायक

उदाहरण

(क) यदि 'क' 'ख' है, तो 'ग' 'घ' है।
'क' 'ख' है।
∴ 'ग' 'घ' है।

(ख) यदि 'क' 'ख' है, तो 'ग' 'घ' नहीं है।
'क' 'ख' है।
∴ 'ग' 'घ' नहीं है।

(ग) यदि 'क' 'ख' नहीं है। तो 'ग' 'घ' है।
'क' 'ख' नहीं है।
∴ 'ग' 'घ' है।

(घ) यदि 'क' 'ख' नहीं है। तो 'ग' 'घ' नहीं है।
'क' 'ख' नहीं है।
∴ 'ग' 'घ' नहीं है।

(क) यदि वह आता है, तो मैं जाऊँगा।
वह आता है।
∴ मैं जाऊँगा।

(ख) यदि वर्षा होगी, तो वह नहीं आएगा।
वर्षा हुई।
∴ वह नहीं आएगा।

(ग) यदि वह नहीं आए, तो मैं जाऊँगा।
वह नहीं आया।
∴ मैं जाऊँगा।

(घ) यदि वर्षा नहीं होगी तो फसल नहीं उगेगी।
वर्षा नहीं होगी।
∴ फसल नहीं उगेगी।

## (२) निषेध-प्रकार (Modus Tollens) या विघातक (Destructive)

विघातक

हेतुफलाश्रित-निरपेक्ष न्याय-युक्ति को निषेध-प्रकार की या विघातक

तब कहते हैं, जब कि साध्यवाक्य के उत्तरांग को पक्षवाक्य में अस्वीकार करने से साध्यवाक्य के पूर्वांग को निष्कर्ष में अस्वीकार किया जा सकता है।

इस प्रकार,

उदाहरण

(क) यदि 'क' 'ख' है, तो
'ग' 'घ' है।
'ग' 'घ' नहीं है।
∴ 'क' 'ख' नहीं है।

(क) यदि वह आता है तो
मैं जाऊँगा।
मैं नहीं जाऊँगा।
∴ वह नहीं आता है।

(ख) यदि 'क' 'ख' है, तो
'ग' 'घ' नहीं है।
'ग' 'घ' है।
∴ 'क' 'ख' नहीं है।

(ख) यदि वर्षा होती है, तो
वह नहीं आयगा।
वह आयगा।
∴ वर्षा नहीं होगी।

(ग) यदि 'क' 'ख' नहीं है,
तो 'ग' 'घ' है।
'ग' 'घ' नहीं है।
∴ 'क' 'ख' है।

(ग) यदि वह नहीं आए,
तो मैं जाऊँगा।
मैं नहीं जाऊँगा।
∴ वह आयगा।

(घ) यदि 'क' 'ख' नहीं है,
तो 'ग' 'घ' नहीं है।
'ग' 'घ' है।
∴ 'क' 'ख' है।

(घ) यदि वर्षा नहीं होती तो
फसल नहीं उगती।
फसल उगती है।
∴ वर्षा होती है।

यह बात ज्ञातव्य है कि 'विधि-प्रकार' या विधायक और निषेध-प्रकार या विघातक रूप पक्षवाक्य या निष्कर्ष के गुण से सम्बन्ध नहीं रखता; उसका सम्बन्ध केवल इस बात से है कि पक्ष वाक्य में हम साध्य-वाक्य के पूर्वांग को स्वीकार करते हैं, अथवा उसके उत्तरांग को अस्वीकार करते हैं : पूर्वांग और उत्तरांग चाहे कुछ भी क्यों न हो।

### (ख) दोष (Fallacies)

यदि हम इन नियमों का उल्लंघन कर देते हैं, तो या तो 'उत्तरांग की स्वीकृति' (Affirming the Consequent) का दोष हो जाता है अथवा 'पूर्वांग की अस्वीकृति' (Denying the Antecedent) का दोष उत्पन्न हो जाता है। यथा—

दोष

| | |
|---|---|
| यदि 'क' 'ख' है, तो | यदि वह आता है तो |
| 'ग' 'घ' है। | मैं जाऊँगा। |
| 'क' 'ख' नहीं है। | वह नहीं आता है। |
| ∴ 'ग' 'घ' नहीं है। | ∴ मैं नहीं जाऊँगा। |

यह युक्ति दोषपूर्ण है और इसमें पूर्वांग की अस्वीकृति का दोष, है; क्योंकि पक्षवाक्य में हमने पूर्वांग को अस्वीकार कर लिया है और उसी के बल पर उत्तरांग के निष्कर्ष में अस्वीकार कर लिया है। यह नियम-विरुद्ध है। **१. पूर्वांग की अस्वीकृति का दोष**

यदि हम दी हुई हेतुफलाश्रित-निरपेक्ष न्याय-युक्ति के साध्यवाक्य-को निरपेक्ष रूप देकर निरपेक्ष-न्याय-युक्ति बना लें, तो वह इस प्रकार होगी:—

**शुद्ध-निरपेक्ष**

'आ' : 'क' के 'ख' होने की सब दशाएँ 'ग' के 'घ' होने की दशाएँ हैं।
'ए' : यह दशा 'क' के 'ख' होने की दशा नहीं है।
∴ 'ए' : यह दशा 'ग' के 'घ' होने की दशा नहीं है।

यहां पर हम देखते हैं कि "साध्य 'ग' के 'घ' होने की दशा" साध्य-वाक्य में तो व्याप्त नहीं है, परन्तु निष्कर्ष में व्याप्त है; अतः यहां अवैध-साध्य ( Illicit Major ) का दोष उत्पन्न हो गया है। इस प्रकार हम देखते हैं कि **'पूर्वांग की अस्वीकृति' का दोष शुद्ध निरपेक्ष न्याय-युक्ति के अवैध-साध्य के दोष के अनुरूप है।**

अब निम्नलिखित युक्ति को देखिए:—

| | |
|---|---|
| यदि 'क' 'ख' है, तो | यदि वह आता है तो |
| 'ग' 'घ' है। | मैं जाऊँगा। |
| 'ग' 'घ' है। | मैं जाऊँगा। |
| ∴ 'क' 'ख' है। | ∴ वह आता है। |

इस युक्ति में **'उत्तरांग की स्वीकृति'** का दोष है, क्योंकि पक्षवाक्य में हमने उत्तरांग को स्वीकार किया है, तथा उसी के बल पर निष्कर्ष में पूर्वांग को स्वीकार किया है। यह नियम-विरुद्ध है। **२. उत्तरांग स्वीकृति**

यदि हम दी हुई हेतुफलाश्रित-निरपेक्ष-न्याय-युक्ति के साध्यवाक्य को निरपेक्ष रूप देकर उसे निरपेक्ष न्याय-युक्ति में परिवर्तित कर दें, तो वह इस प्रकार होगा:—

शुद्ध-निरपेक्ष

'आ: 'क' के 'ख' होने की सब दशायें 'ग' के 'घ' होने की
दशायें हैं।

'आ' : यह दशा 'ग' के 'घ' होने की दशा है।
∴ 'आ' : यह दशा 'क' के 'ख' होने की दशा है।

इसमें हम देखते हैं कि हेतु 'ग' के 'घ' होने की दशा आश्रय-वाक्यों में एक बार भी व्याप्त नहीं है; अतः अव्याप्त-हेतु (Undistributed Middle) का दोष उत्पन्न हो गया है। इस प्रकार 'उत्तरांग की स्वीकृति' का दोष शुद्ध-निरपेक्ष न्याय-युक्ति के अव्याप्त-हेतु के दोष के अनुरूप हैं।

### (ग) निरपेक्ष-न्याय-युक्ति में परिवर्तन।

हेतुफलाश्रित-निरपेक्ष न्याय-युक्तियों को, उनके साध्यवाक्य को निरपेक्ष तर्कवाक्य में बदलकर, निरपेक्ष न्याय-युक्ति का रूप दिया जा सकता है, यथा:—

| हेतुफलाश्रित-निरपेक्ष | शुद्ध-निरपेक्ष |
|---|---|
| (ज) यदि 'क' 'ख' है, तो 'ग' 'घ' है। | 'क' के 'ख' होने की सब दशाएँ 'ग' के 'घ' होने की दशाएँ हैं। |
| 'क' 'ख' है। | यह 'क' के 'ख' होने की दशा है। |
| ∴ 'ग' 'घ' है। | ∴ यह 'ग' के 'घ' होने की दशा है। |
| (२) यदि वह आता है, तो मैं जाऊँगा। | उसके आने की सब दशाएँ मेरे जाने की दशाएँ हैं। |
| वह आता है। | यह उसके आने की दशा है। |
| ∴ मैं जाऊँगा। | ∴ यह मेरे जाने की दशा है। |

### § २ वैकल्पिक-निरपेक्ष न्याय-युक्ति (Disjunctive-Categorical Syllogism)

वैकल्पिक-निरपेक्ष न्याय-युक्ति उसे कहते हैं, जिसका साध्यवाक्य वैकल्पिक होता है, पक्षवाक्य निरपेक्ष होता है तथा निष्कर्ष निरपेक्ष होता है। इसे सामान्यतः वैकल्पिक न्याययुक्ति भी कहते हैं।

नियम—इस प्रकार के अनुमान का नियम यह है : वैकल्पिक साध्य वाक्य के किसी एक विकल्प को पक्षवाक्य में अस्वीकार करने से दूसरे विकल्प को निष्कर्ष में स्वीकार किया जा सकता है। एक विकल्प की असत्यता में दूसरे की सत्यता निहित रहती है। यथा:—

नियम : एक की अस्वीकृति ∴ दूसरे की स्वीकृति

(१) या तो 'क' 'ख' है, या 'ग' 'घ' है।
'क' 'ख' नहीं है।
∴ 'ग' 'घ' है।

(२) या तो 'क' 'ख' है, या 'ग' 'घ' है।
'ग' 'घ' नहीं है।
∴ 'क' 'ख' है।

कुछ तर्कशास्त्री, यथा—यूबरवेग (Ueberweg) ऐसे भी हैं, जिनके विचार में उपर्युक्त नियम का विलोम भी सत्य होता है, अर्थात् साध्यवाक्य के एक विकल्प को पक्षवाक्य में स्वीकार करने से दूसरे विकल्प को निष्कर्ष में अस्वीकार किया जा सकता है। यथा—

उपर्युक्त नियम का विलोम कुछ परिस्थितियों में सत्य होता है

(३) या तो 'क' 'ख' है या 'ग' 'घ' है।
'क' 'ख' है।
∴ 'ग' 'घ' नहीं है।

(४) या तो 'क' 'ख' है या 'ग' 'घ' है।
'ग' 'घ' है।
∴ 'क' 'ख' नहीं है।

यह स्पष्ट है कि दूसरा नियम केवल तब ही सत्य होता है जबकि दोनों विकल्प विरुद्ध तर्कवाक्यों के समान परस्पर व्यावर्तक हों। अतः सामान्य नियम के रूप में केवल पहले दो स्वरूप ही (जिनमें किसी एक विकल्प को अस्वीकार करने से दूसरे विकल्प को स्वीकार किया जाय) सत्य होते हैं। तीसरे और चौथे स्वरूप तो केवल विरुद्ध दशाओं में ही सत्य होते हैं।

## § ३ उभयतोपाश (Dilemma)

(क) उभयतोपाश उस मिश्र-अनुमान को कहते हैं, जिसमें साध्य-वाक्य एक संयुक्त हेतुफलाश्रित तर्कवाक्य होता है, पक्षवाक्य एक वैकल्पिक तर्कवाक्य होता है (जिसके विकल्प साध्यवाक्य के या तो पूर्वांगों को स्वीकार

परिभाषा

करते हैं, या उत्तरांगों को अस्वीकार करते हैं) और निष्कर्ष या तो निरपेक्ष होता है या वैकल्पिक होता है। अब हम उभयतोपाश को उसके अवयव तर्कवाक्यों में विश्लेषित करते हैं :—

(क) साध्य-वाक्य संयुक्त हेतु-फलाश्रित

(क) साध्यवाक्य एक संयुक्त हेतुफलाश्रित तर्कवाक्य होता है : अर्थात् उसमें दो हेतुफलाश्रित तर्कवाक्य होते हैं, जो कि परस्पर जुड़े रहते हैं।

(ख) पक्ष-वाक्य वैक-ल्पिक

(ख) पक्षवाक्य एक वैकल्पिक तर्कवाक्य होता है। हेतुफलाश्रित निरपेक्ष न्यायवाक्य के नियमों के अनुसार, साध्यवाक्य के पूर्वांग को पक्ष-वाक्य में स्वीकार करने से, उसके उत्तरांग को निष्कर्ष में स्वीकार किया जा सकता है और इसी प्रकार, साध्यवाक्य के उत्तरांग को पक्षवाक्य में अस्वीकार करने पर, उसके पूर्वांग को निष्कर्ष में अस्वीकार किया जा सकता है। उभयतोपाश तो केवल दो हेतुफलाश्रित निरपेक्ष-न्याय-युक्तियों का योग होता है। अतः वैकल्पिक पक्षवाक्य के दोनों विकल्प साध्यवाक्य के पूर्वांगों को स्वीकार करते हैं अथवा उत्तरांगों को अस्वीकार करते हैं, ताकि निष्कर्ष में पहली दशा में उत्तरांग स्वीकार किये जा सकें एवं दूसरी दशा में पूर्वांग अस्वीकार किये जा सकें।

(ग) निष्कर्ष या तो निरपेक्ष या वैकल्पिक

(ग) निष्कर्ष निरपेक्ष हो सकता है अथवा वैकल्पिक।

साधारण बोलचाल में उभयतोपाश को 'द्विविधा' कहते हैं, और इस शब्द से उसके तार्किक अर्थ का संकेत मिलता है। साधारणतया हम द्विविधा में तब पड़ जाते हैं, जब कि हमारे सामने केवल दो ही मार्ग होते हैं और दोनों में से किसी एक को ग्रहण करने से हम असुविधापूर्ण स्थिति में फंस जाते हैं। वास्तव में हमारी दशा 'इधर कुआं तो उधर खाई' वाली होती है। तर्क में इसी प्रकार दो विकल्पों में से एक को ग्रहण करना पड़ता है और दोनों अवस्थाओं में सिवाय फंसने के और कोई रक्षा का मार्ग नहीं दीखता।

विधायक तथा विघातक

(ख) उभयतोपाश के प्रकार :—

किसी उभयतोपाश में यदि वैकल्पिक पक्षवाक्य हेतुफलाश्रित-साध्य वाक्य के पूर्वांगों को वैकल्पिक रूप में स्वीकार करता है, तो उसे

उभयतोपाश कहते हैं। यदि उभयतोपाश में पक्षवाक्य साध्यवाक्य के उतरांगों को वैकल्पिक रूप में अस्वीकार करते हैं, तो उसे विघातक कहते हैं। अतः उभयतोपाश का विधायक या विघातक होना पक्षवाक्य पर निर्भर होता है।

**शुद्ध तथा मिश्र**

विधायक तथा विघातक दोनों प्रकार के उभयतोपाश या तो शुद्ध हो सकते हैं अथवा मिश्र हो सकते हैं। शुद्ध-उभयतोपाश में निष्कर्ष निरपेक्ष होता है और मिश्र उभयतोपाश में निष्कर्ष वैकल्पिक होता है। अतः उभयतोपाश का शुद्ध या मिश्र होना निष्कर्ष पर निर्भर रहता है।

**चार प्रकार :**

अतः उभयतोपाश के चार प्रकार होते हैं:—

(१) शुद्ध विधायक (Simple Constructive)
(२) मिश्र विधायक (Complex Constructive)
(३) शुद्ध विघातक (Simple Destructive)
(४) मिश्र विघातक (Complex Destructive)

अब हम इन चारों प्रकार के उभयतोपाश के दृष्टांत देखेंगे।

## (१) शुद्ध-विधायक उभयतोपाश

**शुद्ध विधायक**

यदि 'क' 'ख' है, तो 'ग' 'घ' है; और यदि 'च' 'छ' है, तो 'ग' 'घ' है या तो 'क' 'ख' है या 'च' 'छ' है।

∴ 'ग' 'घ' है।

यदि मनुष्य अपनी इच्छानुसार कार्य करता है, तो उसकी आलोचना होती है; और वह दूसरों की इच्छानुसार कार्य करता है, तो भी उसकी आलोचना होती है।

मनुष्य या तो अपनी इच्छानुसार कार्य करता है, या दूसरों की इच्छा-नुसार।

∴ प्रत्येक दशा में उसकी आलोचना होती है।

यह उभयतोपाश शुद्ध (Simple) है, क्योंकि इसका निष्कर्ष निरपेक्ष है; और यह विधायक ( Constructive ) है क्योंकि इसके पक्ष-वाक्य में साध्यवाक्य के पूर्वांगों को स्वीकार किया गया है।

**अन्य उदाहरण**—शुद्ध विधायक उभयतोपाश का एक सुन्दर उदा-हरण इंगलैण्ड के राजा हेनरी सप्तम के अन्यायी अधिकारी एम्पसन

(Empson) का है, जिसके द्वारा वह अपराधियों को राजकोष में अर्थदण्ड के रूप में बड़ी-बड़ी रकमों को देने के लिए बाध्य किया करता था। वह कहता था:—

यदि अपराधी मितव्ययिता से रहता है, तो उसने प्रचुर धन इकट्ठा किया होगा और यदि वह खुले हाथ खर्च करता है तो इससे सिद्ध होता है कि वह धनी है।

किन्तु वह या तो मितव्ययिता से रहता है या खुले हाथ खर्च करता है।

∴ प्रत्येक अवस्था में उसके पास प्रचुर धन है (अर्थात् वह राजकोष में अधिक मात्रा में धन दे सकता है)।

इस तर्क को 'एम्पसन की दुधारी' (Empson's Fork) कहते हैं।

## (२) मिश्र-विधायक उभयतोपाश

मिश्र विधायक

यदि 'क' 'ख' है तो 'ग' 'घ' है; और यदि 'च' 'छ' है, तो 'ज' 'झ' है।
या तो 'क' 'ख' है या 'च' 'छ' है।
∴ या तो 'ग' 'घ' है या 'ज' 'झ' है।

इस प्रकार के उभयतोपाश का एक प्रसिद्ध उदाहरण सेनापति उमर खलीफा का है, जो सन् ६४० ईस्वी में अलेक्जेन्ड्रिया के पुस्तकालय के अधीक्षक के समक्ष इस प्रकार रखा गया था:—

यदि पुस्तकें कुरान के अनुकूल हैं, तो वे अनावश्यक हैं, और यदि वे कुरान के अनुकूल नहीं हैं, तो अधर्म फैलानेवाली हैं।
या तो पुस्तकें कुरान के अनुकूल हैं या उसके अनुकूल नहीं हैं।
∴ या तो वे अनावश्यक हैं, या अधर्म फैलानेवाली हैं।

## (३) शुद्ध-विघातक उभयतोपाश

शुद्ध विघातक

यदि 'क' 'ख' है तो, 'ग' 'घ' है और यदि 'क' 'ख' है तो 'च' 'छ' है।
या तो 'ग' 'घ' नहीं है, या 'च' 'छ' नहीं है।
∴ 'क' 'ख' नहीं है।

(क) यदि मुझे अपनी योजना पूरी करनी है, तो मुझे अपने विद्यार्थियों को पढ़ाना होगा; और यदि मुझे अपनी योजना पूरी करनी है, तो मुझे अपनी पुस्तक लिखनी है।

या तो मैं अपने विद्यार्थियों को नहीं पढ़ा सकता या मैं अपनी पुस्तक नहीं लिख सकता।

∴ मैं अपनी योजना पूरी नहीं कर सकता।

(ख) इसका एक ऐतिहासिक उदाहरण दार्शनिक जेनो (Zeno) का है, जो अपने उभयतोपाश के द्वारा गति की असम्भवता सिद्ध करना चाहता था। वह इस प्रकार है:—

यदि भौतिक पदार्थ गतिमान है, तो उसे वहीं गतिमान होना चाहिए, जहां वह है अथवा जहां वह नहीं है।

किन्तु भौतिक पदार्थ जहां है, वहां गतिमान नहीं हो सकता और न वहां, जहां वह नहीं है।

∴ एक भौतिक पदार्थ गतिमान नहीं हो सकता। (अर्थात् गति असम्भव है)।

यहां यह बात द्रष्टव्य है कि पक्षवाक्य वैकल्पिक नहीं है। पक्षवाक्य साध्यवाक्य के उत्तरांगों को वैकल्पिक रूप में नहीं, अपितु एक साथ अस्वीकार करता है। जो कुछ भी विकल्प यहां है, वह साध्यवाक्य के दूसरे भाग में है।

कुछ तर्कशास्त्री यथा— ह्वैटली (Whately), मैन्सल (Mansel), जैवन्स (Jevons) इत्यादि, केवल तीन प्रकार के उभयतोपाश को ही मानते हैं। वे शुद्ध विधायक उभयतोपाश को नहीं मानते।

## (४) मिश्र-विघातक उभयतोपाश

यदि 'क' 'ख' है तो 'ग' 'घ' है; और यदि 'च' 'छ' है, तो 'ज' 'झ' है। **मिश्र विघातक**

या तो 'ग' 'घ' नहीं है, या 'ज' 'झ' नहीं है।

∴ या तो 'क' 'ख' नहीं है, या 'च' 'छ' नहीं है।

यदि मनुष्य कर्त्तव्यनिष्ठ है तो वह आदेश का पालन करेगा और यदि वह बुद्धिमान है, तो वह उसे समझेगा।

या तो वह आदेश का पालन नहीं करता है या उसे समझता नहीं है।

∴ या तो वह कर्तव्यनिष्ठ नहीं है या वह बुद्धिमान नहीं है।

## अन्य उदाहरण

यदि मनुष्य बुद्धिमान है, तो वह अपने तर्क की व्यर्थता समझ लेगा और यदि वह ईमानदार है, तो वह अपनी गलती मान लेगा।

या तो वह तर्क की व्यर्थता नहीं समझता या समझते हुए भी अपनी गलती नहीं मानता।

∴ या तो बुद्धिमान नहीं है या वह ईमानदार नहीं है।

## उभयतोपाश का प्रतिक्षेप

प्रतिक्षेप विरुद्ध उभयतोपाश प्रस्तुत करना

किसी उभयतोपाश के सर्वथा विरुद्ध उसी प्रकार का उभयतोपाश रखकर ठीक उल्टा निष्कर्ष निकालने की प्रक्रिया को उभयतोपाश का प्रतिक्षेप (Rebutting a dilemma) कहते हैं। जब हम किसी उभयतोपाश क प्रतिक्षेप करते हैं, तो हमें साध्यवाक्य के उत्तरांगों को परस्पर बदल देना चाहिये और उनका गुण भी बदल देना चाहिए। यह नियम केवल मिश्र-विघातक उभयतोपाश पर लागू हो सकता है। यह बात ज्ञातव्य है कि केवल अशुद्ध उभयतोपाश का ही प्रतिक्षेप हो सकता है, क्योंकि उसके आश्रयवाक्यों में कुछ दोष होता है। विशुद्ध उभयतोपाश का प्रतिक्षेप नहीं होता।

नियम

अब हम सर्वप्रथम मिश्र विधायक उभयतोपाश के उपर्युक्त सांकेतिक उदाहरण का प्रतिक्षेप करेंगे।

सांकेतिक उदाहरण

यदि 'क' 'ख' है तो 'ग' 'घ' है और 'च' 'छ' है तो 'ज' 'झ' है।
या तो 'क' 'ख' है या 'च' 'छ' है।
∴ या तो 'ग' 'घ' है या 'ज' 'झ' है।

प्रतिक्षेप के बाद यह इस प्रकार का होगा :—

यदि 'क' 'ख' है, तो 'ज' 'झ' नहीं है और यदि 'च' 'छ' है, तो 'ग' 'घ' नहीं है।
या तो 'क' 'ख' है या 'च' 'छ' है।
∴ या तो 'ज' 'झ' नहीं है या 'ग' 'घ' नहीं है।

अब हम कुछ वास्तविक उदाहरण देखेंगे :—

वास्तविक उदाहरण

**प्रस्तुत उभयतोपाश**

(१) यदि पुस्तकें कुरान के अनुकूल हैं तो वे निरर्थक हैं और यदि वे कुरान के अनुकूल नहीं हैं, तो वे हानिकारक हैं।
या तो पुस्तकें कुरान के अनुकूल हैं या नहीं हैं।
∴ या तो वे निरर्थक हैं या हानिकारक हैं।

**प्रतिक्षेप रूप :**

यदि पुस्तकें कुरान के अनुकूल हैं, तो वे हानिकारक नहीं हैं और यदि वे कुरान के अनुकूल नहीं हैं तो वे निरर्थक नहीं हैं।
या तो पुस्तक कुरान के अनुकूल हैं या उसके अनुकूल नहीं हैं।
∴ या तो वे हानिकारक नहीं हैं या निरर्थक नहीं हैं।

(२) एथेन्सवासी माता का उभयतोपाशः

यदि तुम न्यायपूर्वक कार्य करोगे तो मनुष्य तुमसे घृणा करेंगे और यदि तुम अन्याय से कार्य करोगे तो देवता तुमसे घृणा करेंगे।

या तो तुम न्यायपूर्वक कार्य करोगे या अन्यायपूर्वक कार्य करोगे।

∴ या तो मनुष्य तुमसे घृणा करेंगे या देवता तुमसे घृणा करेंगे।

पुत्र ने माता के उभयतोपाश का निम्नलिखित प्रकार से प्रतिक्षेप किया :—

यदि मैं न्यायपूर्वक कार्य करूँगा तो देवता मुझसे घृणा नहीं करेंगे और यदि मैं अन्यायपूर्वक कार्य करूँगा, तो मनुष्य मुझसे घृणा नहीं करेंगे।

या तो मैं न्यायपूर्वक कार्य करूँगा या अन्यायपूर्वक कार्य करूँगा।

∴ या तो देवता मुझसे घृणा नहीं करेंगे या मनुष्य मुझसे घृणा नहीं करेंगे।

(३) प्रस्तुत उभयतोपाशः—

यदि मनुष्य अविवाहित है, तो उसकी परवाह करनेवाला कोई नहीं है (अतः दुखी है) और यदि कोई मनुष्य विवाहित है, तो उसे अपनी पत्नी की परवाह करनी होगी (अतः दुखी है)।

या तो मनुष्य अविवाहित है या विवाहित।

∴ या तो उसकी कोई परवाह करनेवाला नहीं है, या उसे अपनी पत्नी की परवाह करनी होगी। (अतः दोनों दशाओं में वह दुःखी है।)

प्रतिक्षेप-रूप :

यदि मनुष्य अविवाहित है, तो उसे अपनी पत्नी की परवाह नहीं करनी होगी (अतः सुखी है); और यदि मनुष्य विवाहित है तो उसकी परवाह करनेवाली उसकी पत्नी है ही (अतः वह सुखी है)।

या तो मनुष्य अविवाहित है या विवाहति।

∴ या तो उसे अपनी पत्नी की परवाह नहीं करनी है या उसकी परवाह करने वाली उसकी पत्नी है। (अतः दोनों दशाओं में वह सुखी है।)

(४) इतिहास में एक प्रसिद्ध उभयतोपाश है, जिसे 'लिटिजिअस' ( Litigious ) कहते हैं। कहा जाता है कि प्रसिद्ध यूनानी दार्शनिक प्रोटागोरस (Protagoras) ने यूअथलस (Euathlus) को न्याय की शिक्षा इस शर्त पर दी कि आधी फीस तो उसे उसी समय मिलनी चाहिए और आधी पहला मुकदमा जीतने पर। परन्तु यूअथलस ने बहुत दिनों तक कोई मुकदमा ही नहीं लिया और प्रोटागोरस को

उसकी आधी फीस न मिली। अतः प्रोटागोरस ने उस पर अभियोग चलाया और निम्नलिखित उभयतोपाश उसके सामने रक्खा :—

"यदि तुम अभियोग में हार गये तो न्यायालय की आज्ञा से तुम्हें फीस देनी होगी और यदि तुम जीत गये तो तुम्हें अपने वचन के अनुसार फीस देनी होगी।"

उसके योग्य शिष्य ने इस उभयतोपाश का प्रतिक्षेप निम्नलिखित उभयतोपाश से किया—

"यदि मैं अभियोग में हार गया तो अपने वचन के अनुसार फीस नहीं दूंगा और यदि मैं जीत गया तो न्यायालय की आज्ञा से मुझे फीस नहीं देनी होगी।"

## उभयतोपाश का परीक्षण

तार्किक दृष्टि में, उभयतोपाश को विशुद्ध तब माना जाता है, जब उसमें आकारगत एवं वस्तुगत दोनों प्रकार का सत्य हो। इस प्रकार उभयतोपाश के नियमों का पालन करना ही पर्याप्त नहीं है, वरन् उभयतोपाश के अवयव-तर्कवाक्यों में वस्तुगत-सत्य भी होना चाहिये।

## उभयतोपाश की आकारगत विशुद्धता

**उभयतोपाश की आकारगत विशुद्धता हेतुफलाश्रित न्याय-युक्तियों के नियमों का पालन करने में निर्भर है**

उभयतोपाश दो हेतुफलाश्रित-निरपेक्ष न्याय-युक्तियों का सम्मिलित रूप होता है। अतः यह ज्ञात करने के लिये कि किसी उभयतोपाश में आकारगत सत्य है या नहीं, हम उसको दो हेतुफलाश्रित-निरपेक्ष न्याय-युक्ति में विश्लेषित कर देते हैं, और तब इस बात का परीक्षण करते हैं कि इस प्रकार की न्याय-युक्ति के नियमों का पालन किया गया है या नहीं। हेतुफलाश्रित-निरपेक्ष न्याय-युक्ति के नियम ये हैं कि यदि पक्षवाक्य में हेतुफलाश्रित साध्यवाक्य के पूर्वांग को स्वीकार करते हैं, तो निष्कर्ष में हम उसके उत्तरांग को स्वीकार कर सकते हैं। परन्तु इसका विलोम सत्य नहीं होता। और यदि हम पक्षवाक्य में हेतुफलाश्रित साध्यवाक्य के उत्तरांग को अस्वीकार करते हैं तो निष्कर्ष में उसके पूर्वांग को अस्वीकार किया जा सकता है। परन्तु इसका विलोम सत्य नहीं होता। यदि उभयतोपाश का विश्लेषण करने पर पता चले कि इन नियमों

का पालन कर लिया गया है, तो उभयतोपाश में आकारगत सत्य है। उदाहरणार्थ निम्नलिखित शुद्ध-विधायक उभयतोपाश देखिए:—

यदि 'क' 'ख' है तो 'ग' 'घ' है और यदि 'च' 'छ' है तो 'ग' 'घ' है।

या तो 'क' 'ख' है या 'च' 'छ' है।

∴ ग' 'घ' है।

जब हम इस उभयतोपाश का उसके अवयव हेतुफलाश्रित-निरपेक्ष न्याय-युक्तियों में विश्लेषण करते हैं, तो वह इस प्रकार होता है:

(१) यदि 'क' 'ख' है, तो 'ग' 'घ' है।
'क' 'ख' है।
∴ 'ग' 'घ' है।

(२) यदि 'च' 'छ' है तो 'ग' 'घ' है।
'च' 'छ' है।
∴ 'ग' 'घ' है।

इन दोनों हेतुफलाश्रित-न्याय-युक्तियों में हम देखते हैं कि पूर्वांगों को पक्षवाक्य में स्वीकार किया गया है और निष्कर्ष में उत्तरांगोंको स्वीकार किया गया है। अतः दिये हुए उभयतोपाश में आकारगत सत्य है।

शुद्ध-विधायक उभयतोपाश का एक वास्तविक उदाहरण देखिए—

यदि कोई मनुष्य अपनी इच्छानुसार कार्य करता है, तो उसकी आलोचना होती है। और—

यदि कोई मनुष्य दूसरों की इच्छानुसार कार्य करता है, तो उसकी आलोचना होती है।—**साध्यवाक्य**।

मनुष्य या तो अपनी इच्छानुसार कार्य करता है अथवा दूसरों की इच्छानुसार कार्य करता है। —**पक्षवाक्य**।

∴ प्रत्येक दशा में उसकी आलोचना होती है। —**निष्कर्ष**

यह उभयतोपाश निम्नलिखित शुद्ध हेतुफलाश्रित निरपेक्ष न्याय-युक्तियों में विश्लेषित किया जा सकता है—

(१) यदि कोई मनुष्य अपनी इच्छानुसार कार्य करता है, तो उसकी आलोचना होती है।

एक मनुष्य अपनी इच्छानुसार कार्य करता है।

∴ उसकी आलोचना होती है।

(२) यदि कोई मनुष्य दूसरों की इच्छानुसार कार्य करता है, तो उसकी आलोचना होती है।

एक मनुष्य दूसरों की इच्छानुसार कार्य करता है।

∴ उसकी आलोचना होती है।

अतः उपर्युक्त उभयतोपाश में आकारगत सत्य है, क्योंकि हमने पक्ष-वाक्यों में पूर्वांगों को स्वीकार करके निष्कर्षों में उत्तरांगों को स्वीकार किया है।

इसी प्रकार, यदि हम मिश्र-विधायक उभयतोपाश, सरल विघातक उभयतोपाश तथा मिश्र-विधायक उभयतोपाश का विश्लेषण करें, तो ज्ञात होगा कि उन सबमें आकारगत सत्य है, क्योंकि हेतुफलाश्रित-निरपेक्ष-न्याय-युक्ति सम्बन्धी नियमों का पूर्ण पालन किया गया है। यदि इन नियमों का उल्लंघन हो जाय तो उभयतोपाश में आकारगत सत्य नहीं होगा। अतः **उभयतोपाश के आकारगत सत्य का प्रदर्शन उसे उसके अवयव हेतुफलाश्रित-निरपेक्ष न्याय-युक्तियों में विश्लेषण करने तथा यह बतलाने में है कि उसके किसी नियम का उल्लंघन नहीं हुआ है।**

## उभयतोपाश का वस्तुगत विशुद्धि

उभयतोपाश का शुद्ध होना केवल आकारगत सत्य पर ही निर्भर नहीं रहता, वरन् वस्तुगत सत्य का होना भी आवश्यक है। उभयतोपाश में वस्तुगत सत्य तब होता है जबकि उसके दोनों आश्रयवाक्य वास्तव में सत्य हों। जब साध्यवाक्य के पूर्वांगों और उत्तरांगों का सम्बन्ध वास्तविक होता है, तो साध्यवाक्य में वस्तु सत्य होता है और पक्षवाक्य में वास्तविक सत्य तब होता है, जब उसके विकल्प परस्पर विरोधी होते हैं और उनके अतिरिक्त कोई नहीं होता।

**उभयतोपाश का वस्तुगत सत्य**

उभयतोपाश में वस्तुगत सत्य तभी होता है जब वह इन सब शर्तों को पूरा करे।

**जैवन्स ( Jevons )** का कहना है कि **"उभयतोपाश सत्य होने की अपेक्षा असत्य अधिक होते हैं ।"** इसका कारण यह है कि ऐसे उदाहरण बहुत कम मिलते हैं, जहां दोनों विकल्प (पक्षवाक्य में) एक दूसरे के सर्वथा विरुद्ध हों। निम्नलिखित उभयतोपाश को देखिए:

यदि शिष्य को पढ़ने में रुचि है, तो उसे प्रोत्साहन की आवश्यकता नहीं; और यदि उसकी पढ़ने से घृणा है तो भी प्रोत्साहन उसके लिए लाभ-प्रद नहीं है।

या तो उसकी पढ़ने में रुचि है या पढ़ने से घृणा है।

∴ प्रोत्साहन या तो उसके लिए अनावश्यक है या लाभप्रद नहीं है ।

इस उभयतोपाश में यह मानना शुद्ध नहीं है कि पक्षवाक्य के दोनों विकल्प, यथा— (१) पढ़ने में रुचि तथा (२) पढ़ने से घृणा ही संभावित विकल्प हैं। ऐसा हो सकता है कि कुछ शिष्य ऐसे हों, जो न तो पढ़ने में रुचि रखते हों ओर न पढ़ने से घृणा करते हों और उनको पुरस्कार के रूप में प्रोत्साहन देना लाभप्रद हो सकता हो। अतः दिया हुआ उभय-तोपाश दोषपूर्ण है, क्योंकि पक्षवाक्य वास्तव में असत्य है। इसी प्रकार यह भी प्रदर्शित किया जा सकता है कि उभयतोपाश इस कारण दोषपूर्ण हो जाता है कि उसका साध्यवाक्य वास्तव में सत्य नहीं होता अर्थात् हेतु-फलाश्रित-न्याय-युक्तियों के पूर्वांग और उत्तरांग का सम्बन्ध वास्तविक नहीं होता।

उभयतोपाश की वस्तुगत असत्यता दो प्रकार से प्रदर्शित की जा सकती हैः— दो प्रकार

(१) साध्यवाक्य ( Major Premise ) अशुद्ध हो।

उभयतोपाश के साध्यवाक्य में दो हेतुफलाश्रित तर्कवाक्य होते हैं। यदि परीक्षण के बाद पता चले कि इन हेतुफलाश्रित तर्कवाक्यों के उत्तरांग पूर्वांग से स्वतः फलित नहीं होते, तो स्पष्ट है कि साध्यवाक्य वास्तव में अशुद्ध है। जब आश्रयवाक्य ही अशुद्ध है तो उससे निकाला गया निष्कर्ष भी असत्य होगा। (१) साध्य-वाक्य अशुद्ध हो; अर्थात् पूर्वांग से उत्तरांग स्वतः फलित न हो।

(§३ ख२) में दिए गये मिश्र-विधायक उभयतोपाश के उदा-हरण में उत्तरांग 'वे अनावश्यक हैं' पूर्वांग 'यदि वे कुरान के अनुकूल हैं' से स्वतः फलित नहीं होता क्योंकि इसका कोई कारण समझ में नहीं आता कि कुरान के अनुकूल होने से ही पुस्तकें अनावश्यक हो जायेंगी। इसी प्रकार, दूसरा हेतुफलाश्रित तर्कवाक्य कि (यदि पुस्तकें कुरान के अनु-कूल नहीं हैं तो वे अधर्म फैलानेवाली हैं' भी वास्तव में असत्य है। यह भी तो संभव हो सकता है कि पुस्तकें कुरान के अनुकूल न होते हुए भी अधर्म फैलाने वाली न हों। अतः उभयतोपाश की असत्यता यह प्रदर्शित करके कि उसका साध्यवाक्य असत्य है, स्पष्ट हो जाती है।

हम जानते हैं कि मनुष्य उभयतोपाश के दो शृंगों के बीच में फँस जाता है। उभयतोपाश की उपमा किसी क्रुद्ध बैल के दो शृंगों से दी जाती है और वह व्यक्ति जिसके समक्ष उभयतोपाश प्रस्तुत किया जाता

हैं, उसके दोनों श्रृंगों के बीच में फँसा हुआ-सा मनुष्य है। इस प्रकार से उभयतोपाश की असत्यता सिद्ध करने की क्रिया 'श्रृंग-निग्रह-विधि' ( taking the dilemma by the horns ) कहलाती है। वह मनुष्य उभयतोपाश का मुकाबला बैल के सींग पकड़कर करता है तथा यह सिद्ध कर देता है कि उसमें वह बल नहीं, जो कि प्रतीत होता है।

**(२) पक्षवाक्य असत्य हो : अर्थात् दोनों विकल्प पूर्ण रूप से विरोधी न हों।**

**(२) पक्षवाक्य ( Minor Premise ) वास्तव में मिथ्या हो।**

उभयतोपाश का पक्षवाक्य वैकल्पिक तर्कवाक्य होता है। दो विकल्प प्रस्तुत किये जाते हैं और यह मान लिया जाता है कि दोनों विकल्पों में विरोधपूर्ण है; और बीच की कोई अन्य संभावना नहीं है। यदि ऐसा पता चले कि अन्य संभावनाएँ भी हो सकती हैं, जिनकी उपेक्षा कर दी गई है, तो पक्षवाक्य वास्तव में मिथ्या सिद्ध हो जाता है।

§ ३ (ख) में वर्णित शुद्ध विधायक उभयतोपाश के उदाहरण में, पक्षवाक्य में दिए हुए विकल्प 'मनुष्य या तो अपनी इच्छानुसार कार्य करता है या दूसरों की इच्छानुसार कार्य करता है'—परस्पर पूर्ण विरोधी नहीं हैं। यह भी तो संभव हो सकता है कि वह कभी अपनी इच्छानुसार कार्य करे और कभी दूसरों की इच्छानुसार। अतः पक्षवाक्य में दोनों विकल्पों में जो पूर्ण विरोध मान लिया गया है, वह वास्तव में है नहीं।

उभयतोपाश की असत्यता उसके पक्षवाक्य के विकल्पों के सम्बन्ध में यह दिखलाकर कि वे परस्पर पूर्ण अथवा व्यावर्त्तक नहीं हैं, सिद्ध हो जाती है। इस विधि को 'श्रृंग-निर्गमन' (escaping between the horns of a dilemma ) कहते हैं।

## प्रश्नमाला १२

(१) निम्नलिखित की उदाहरण सहित व्याख्या कीजिए:—

(क) हेतुफलाश्रित न्याय-युक्ति (ख) वैकल्पिक न्याय-युक्ति। एक हेतुफलाश्रित न्याय-युक्ति तथा एक वैकल्पिक न्याय-युक्ति को निरपेक्ष-न्याय-युक्ति में परिवर्तित कीजिए।

(२) हेतुफलाश्रित न्याय-युक्ति के नियमों का वर्णन कीजिए। इन नियमों का उल्लंघन करने से जो दोष उत्पन्न होते हैं, वे निरपेक्ष न्याय-युक्ति के किन दोषों के तुल्य हैं?

(३) मिश्र-न्याय-युक्ति किसे कहते हैं? उसके भिन्न-भिन्न प्रकार कौन-कौन से हैं? उदाहरण सहित स्पष्ट कीजिए।

(४) निम्नलिखित हेतुफलाश्रित न्याय-युक्तियों को निरपेक्ष न्याय-युक्तियों में रूपान्तरित कीजिए और तब उन निरपेक्ष न्याय-युक्ति की विशुद्धि का परीक्षण कीजिए।

(क) यदि कोई विद्यार्थी अध्ययनशील है, तो वह परीक्षा में उत्तीर्ण हो जाता है।
वह परीक्षा में उत्तीर्ण होता है।
∴ वह अध्ययनशील है।

(ख) यदि कोई व्यक्ति अपराधी है तो उसे दण्ड मिलेगा। परन्तु वह अपराधी नहीं है।
∴ उसको दण्ड नहीं मिलेगा।

(५) उभयतोपाश किसे कहते हैं? उदाहरण देकर यह बतलाइए कि उभयतोपाश की सत्यता की जांच कितने प्रकार से हो सकती है? (उ. प्र. १९५३, १९६०) उभयतोपाश का प्रतिक्षेप कैसे होता है? उदाहरण दीजिए। (उ. प्र. १९६३)

(६) निम्नलिखित युक्ति का परीक्षण कीजिए:—
यदि स्त्रियों को मताधिकार दे दिया जाय तो वे घर की उपेक्षा करेंगी। यदि उन्हें मताधिकार नहीं दिया जाय, तो वे पुरुषों को शांति से नहीं रहने देंगी। अतः प्रत्येक दशा में स्त्रियां परेशानी पैदा करेंगी।
(उ. प्र. १९५१)।

(७) यह प्रदर्शित करने के लिये कि "अच्छे शासन के लिये स्वतंत्र प्रेस का होना आवश्यक है" एक उभयतोपाश का निर्माण कीजिए। फिर उसका प्रतिक्षेप कीजिए। यह भी बतलाइए कि अन्य किन विधियों से उसका प्रतिक्षेप हो सकता है? अपने उत्तर की उदाहरणों से पुष्टि-कीजिए। (उ. प्र. १९५०)

(८) उभयतोपाश सत्य होने की अपेक्षा प्रायः असत्य ही होता है। ऐसा क्यों है? (उ. प्र. १९५९)

# त्रयोदश प्रकरण

## संक्षिप्त न्याय-युक्ति (Enthymeme)

संक्षिप्त न्याय-युक्ति

### § १ संक्षिप्त न्याय-युक्ति (Enthymeme)

यदि किसी न्याय-युक्ति के कुछ अवयव व्यक्त न किये जायें (अर्थात् लुप्त रहें) तो उसे संक्षिप्त न्याय-युक्ति कहते हैं।

पूर्णरूप से व्यक्त करने पर न्याय-युक्ति में तीन तर्कवाक्य होते हैं यथा-साध्यवाक्य, पक्षवाक्य तथा निष्कर्ष। साधारण युक्तियों में न्याय-युक्ति का प्रयोग कदाचित् ही उसके तार्किक रूप में किया जाता है। वास्तव में तर्क-विद्या के ग्रन्थों के बाहर पूर्ण रूप से व्यक्त न्याय-युक्ति कहीं नहीं मिलती। मनुष्य की ऐसी प्रवृत्ति होती है कि वह स्पष्ट रूप से केवल उतना ही कहता है, जितना कि स्पष्टता के लिये नितान्त आवश्यक हो। पूर्णरूपेण व्यक्त न्याय-युक्ति व्यर्थ का पांडित्य-प्रकाशन प्रतीत होती है। अतः न्याय-युक्ति प्रायः जिन साधारण रूपों में पायी जाती है, उनमें संक्षिप्त न्याय-युक्ति मुख्य है; इनमें न्याय-युक्ति के कुछ स्पष्ट अवयव व्यक्त नहीं किये जाते। अतः संक्षिप्त न्याय-युक्ति का अर्थ अपूर्ण न्याय-युक्ति है।

चार श्रेणी

प्रथम श्रेणी : साध्यवाक्य लुप्त

संक्षिप्त न्याय-युक्ति चार श्रेणियों (orders) की होती है :

(क) प्रथम श्रेणी की संक्षिप्त न्याय-युक्ति ( Of the first order) उसे कहते हैं जिसमें पक्षवाक्य तथा निष्कर्ष तो व्यक्त हो, परन्तु साध्यवाक्य लुप्त हो। यथा—"सुकरात मर्त्य है क्योंकि वह मनुष्य ही तो है!"

इसको पूर्णरूप से न्याय-युक्ति के रूप में व्यक्त करने पर इस प्रकार कहेंगे:—

सब मनुष्य मर्त्य है।

सुकरात एक मनुष्य है।

∴ सुकरात मर्त्य है।

उपर्युक्त उदाहरण में, साध्यवाक्य 'सब मनुष्य मर्त्य हैं' लुप्त है। अतः यह प्रथम श्रेणी की संक्षिप्त न्याय-युक्ति हुई।

(ख) द्वितीय श्रेणी की संक्षिप्त न्याय-युक्ति ( Of the second order) उसे कहते हैं जिसमें साध्यवाक्य और निष्कर्ष तो व्यक्त हों, पक्षवाक्य लुप्त हो। यथा—'सुकरात मर्त्य है, क्योंकि सब मनुष्य मर्त्य हैं।' इस उदाहरण में पक्षवाक्य 'सुकरात मनुष्य हैं' लुप्त है।

द्वितीय श्रेणी: पक्षवाक्य लुप्त

(ग) तृतीय श्रेणी की संक्षिप्त न्याय-युक्ति (Of the third order) उसे कहते हैं जिसमें दोनों आश्रयवाक्य तो व्यक्त हों, परन्तु निष्कर्ष लुप्त हो। यथा—'सब मनुष्य मर्त्य हैं' और 'सुकरात भी तो एक मनुष्य है।' स्पष्ट है कि इसमें निष्कर्ष 'सुकरात मर्त्य है' लुप्त हो गया है।

तृतीय श्रेणी: निष्कर्ष लुप्त

(घ) चतुर्थ श्रेणी की न्याय-युक्ति ( Of the fourth order ) उसे कहते हैं जब कि एक ही तर्कवाक्य में सम्पूर्ण न्याय-युक्ति का बल हो। कभी-कभी बातचीत में ऐसा होता है कि केवल एक ही वाक्य (कोई-सा आधार वाक्य अथवा निष्कर्ष) व्यक्त किया जाता है और अन्य भाग लुप्त कर दिये जाते हैं; क्योंकि वे इतने स्पष्ट होते हैं कि सन्दर्भ से स्वयं ही जान लिये जाते हैं। उदाहरणार्थ, जब शेक्सपीयर ने कहा, "निर्बलता, तेरा नाम स्त्री है"! (Frailty, thy name is woman!), तो यह वाक्य ही सम्पूर्ण न्याय-युक्ति का बल रखता है। इसका पूर्णरूप इस प्रकार होगा:

चतुर्थ श्रेणी: केवल एक ही तर्कवाक्य व्यक्त होता है।

सब स्त्रियां निर्बल होती हैं।
जर्ट्रूद एक स्त्री है।
∴ जर्ट्रूद निर्बल है।

इस वाक्य को स्पष्ट करने पर यह प्रतीत होता है कि शेक्सपीयर हेमलेट की मां (जर्ट्रूद) की ओर इशारा कर रहा था। प्रायः यह देखा जाता है कि जब हम किसी व्यक्ति के निधन पर शोक प्रकट करने के लिए जाते हैं, तो कहते हैं, 'हाय, मनुष्य मर्त्य ही तो है!' इसका स्पष्ट अर्थ यही है कि अन्ततः मनुष्य को मरना अवश्य है। इसी प्रकार यदि कोई न्यायाधीश गलती करता है तो हम कहते हैं: 'आखिरकार न्यायाधीश मनुष्य ही

तो है !' अथवा "गलती करना मनुष्य का स्वभाव है।" इत्यादि। इन सब वाक्यों को पूर्ण न्याय-युक्ति के रूप में रखकर इनकी अन्तर्निहित शक्ति को प्रकट किया जा सकता है।

## प्रश्नमाला १३

(१) संक्षिप्त न्याय-युक्ति से आप क्या समझते हैं ? उसकी विभिन्न श्रेणियों को स्पष्ट कीजिए तथा प्रत्येक का उदाहरण दीजिए।

# चतुर्दश प्रकरण

## संयुक्त न्याय-युक्ति अथवा युक्तिमाला
## (Compound Syllogisms or Trains of Reasoning)
## प्रगामी (Progressive तथा प्रतीयगामी (Regressive)

### § १ प्रगामी ( Progressive ) तथा प्रतीयगामी (Regressive) युक्तिमाला ।

युक्तिमाला दो या उससे अधिक न्याय-युक्तियों की ऐसी शृंखला को युक्तिमाला कहते हैं, जिनका पारस्परिक सम्बन्ध इस प्रकार का होता है कि अन्त में उनसे एक ही निष्कर्ष प्राप्त होता है ।

(१) सब 'ख' 'ग' हैं ।
सब 'क' 'ख' हैं ।
∴ सब 'क' 'ग' हैं ।
(२) सब 'ग' 'घ' हैं ।
सब 'क' 'ग' हैं ।
∴ सब 'क' 'घ' हैं ।
(३) सब 'घ' 'ड.' हैं ।
सब 'क' 'घ' हैं ।
∴ सब 'क' 'ड.' हैं ।
(४) सब 'ड.' 'च' हैं ।
सब 'क' 'ड.' हैं ।
∴ सब 'क' 'च' हैं ।

इस उदाहरण में चार न्याय-युक्तियां इस प्रकार सम्बन्धित हैं कि एक का निष्कर्ष दूसरे का आश्रय-वाक्य बन जाता है और अन्त में सब " 'क' 'च' हैं" निष्कर्ष बन जाता है । इसको संयुक्त न्याय-युक्ति (Polysyllogism ) अथवा युक्तिमाला कहते हैं ।

संयुक्त न्याय-युक्ति में जिस न्याय-युक्ति का निष्कर्ष दूसरी न्याय-युक्ति का आश्रयवाक्य बन जाता है, वह दूसरे के सम्बन्ध में पूर्व-न्याय-

युक्ति (Prosyllogism) कहलाती है; और वह न्याय-युक्ति जिसका एक आश्रयवाक्य अन्य न्याय-युक्ति का निष्कर्ष होता है, दूसरी के सम्बन्ध में उत्तर-न्याय-युक्ति ( Episyllogism ) कहलाती है।

**पूर्व न्याय-युक्ति तथा उत्तर न्याय-युक्ति परस्पर सापेक्ष हैं।**

यह बात स्पष्ट है कि **'पूर्व-न्याय-युक्ति'** तथा **'उत्तर-न्याय-युक्ति'** **सापेक्ष पद हैं।** विभिन्न न्याय-युक्तियों के सम्बन्ध में एक ही न्याय-युक्ति पूर्व न्याय-युक्ति तथा उत्तर-न्याय-युक्ति दोनों ही हो सकती है। उपयुक्त उदाहरण में दूसरी न्याय-युक्ति पहली न्याय-युक्ति के सम्बन्ध में उत्तर-न्याय-युक्ति है; तथा तीसरी न्याय-युक्ति के संबंध में पूर्व-न्याय-युक्ति है। इसी प्रकार तीसरी न्याय-युक्ति दूसरी न्याय-युक्ति के सम्बन्ध में उत्तर न्याय-युक्ति है तथा चौथी न्याय-युक्ति के सम्बन्ध में पूर्व न्याय-युक्ति है।

**उत्तरोन्मुखी युक्तिमाला (पूर्व-न्याय-युक्ति से उत्तर न्याय-युक्ति की ओर)**

उपर्युक्त न्याय-युक्ति के उदाहरण में हम देखते हैं कि पहली न्याय-युक्ति दूसरी न्याय-युक्ति के सम्बन्ध में पूर्व-न्याय-युक्ति है दूसरी न्याय-युक्ति तीसरी न्याय-युक्ति के सम्बन्ध में पूर्व-न्याय-युक्ति है; तीसरी न्याय-युक्ति चौथी न्याय-युक्ति के सम्बन्ध में पूर्व न्याय-युक्ति है। अतः यह न्याय-युक्ति माला पूर्व-न्याय-युक्ति से उत्तर-न्याय-युक्ति की ओर हो रही है। ऐसी युक्तिमाला को **प्रगामी** (Progressive ) अथवा **उत्तरोन्मुखी** (Episyllogistic) अथवा **संश्लेषणात्मक** (Synthetic) कहते हैं। अतः **प्रगामी युक्तिमाला दो या अधिक न्याय-युक्ति के संयोग को कहते हैं, जिसमें हम पूर्व-न्याय-युक्ति से उत्तर-न्याय-युक्ति की ओर अग्रसर होते हैं।**

**पूर्वोन्मुखी युक्तिमाला (उत्तरन्याय-युक्ति से पूर्व न्याय-युक्ति की ओर)**

**दूसरी ओर यदि युक्तिमाला उत्तर-न्याय-युक्ति से प्रारम्भ होती है तथा पूर्व-न्याय-युक्ति की ओर अग्रसर होती है तो उसे प्रतीयगामी (Regressive) पूर्वोन्मुखी ( Prosyllogistic ) अथवा विश्लेषणात्मक (Analytic) युक्तिमाला** कहते हैं। उपर्युक्त उदाहरण को यदि उल्टी दिशा में देखें तो प्रतीयगामी युक्तिमाला बन जायगी। इस प्रकार

(१) सब 'क' 'च' हैं। . . . . . . . .
सब 'ड' 'क' हैं, तथा . . . . . . . . .
सब 'क' 'ड' हैं।

(२) सब 'क' 'ड.' हैं।
सब 'घ' 'ड.' हैं, तथा
∴ सब 'क' 'घ' हैं।
(३) सब 'क' 'घ' हैं।
सब 'ग' 'घ' हैं, तथा
∴ सब 'क' 'ग' हैं।
(४) सब 'क' 'ग' हैं।
सब 'ख' 'ग' हैं, तथा
∴ सब 'क' 'ख' हैं।

इस उदाहरण में पहली न्याय-युक्ति दूसरी न्याय-युक्ति के सम्बन्ध में उत्तर-न्याय-युक्ति है क्योंकि पहले का एक आधारवाक्य, यथा—"सब 'क' 'ड़' हैं" दूसरे का निष्कर्ष बन जाता है। इसी प्रकार दूसरी और तीसरी न्याय-युक्ति क्रमशः तीसरी और चौथी न्याय-युक्ति के सम्बन्ध में उत्तर-न्याय-युक्ति है। अतः यहां तर्कमाला उत्तर-न्याय-युक्ति से पूर्व-न्याय-युक्ति की दिशा में अग्रसर होती है; अतः प्रतीयगामी, पूर्वोन्मुखी अथवा विश्लेषणात्मक कहलाती है।

## प्रश्नमाला १४

(१) सरल न्याय-युक्ति तथा संयुक्त न्याय-युक्ति का अन्तर स्पष्ट कीजिए।

(२) युक्तिमाला से क्या समझते हैं? एक वास्तविक उदाहरण दीजिए। सूत्रात्मक उदाहरण देकर प्रगामी एवं प्रतीयगामी युक्तिमाला का अन्तर स्पष्ट कीजिए।

(३) पूर्व-न्याय-युक्ति तथा उत्तर-न्याय-युक्ति से क्या तात्पर्य है?

# पंचदश प्रकरण

## संक्षिप्त प्रगामी युक्तिमाला (Sorites) तथा संक्षिप्त प्रतीयगामी युक्तिमाला (Epicheirema)



### § 1 संक्षिप्त प्रगामी युक्तिमाला (Sorites)

**संक्षिप्त प्रगामी युक्तिमाला**

**संक्षिप्त प्रगामी युक्तिमाला न्याय-युक्ति का वह रूप है जिसमें पूर्व-न्याय-युक्तियों के सब निष्कर्ष (तथा उत्तर-न्याय-युक्तियों के संगत आश्रय) लुप्त होते हैं।**

संक्षिप्त प्रगामी युक्तिमाला पूर्व-न्याय-युक्ति से उत्तर-न्याय-युक्ति की ओर अग्रसर होती है। परन्तु पूर्व-न्याय-युक्ति तथा उत्तर-न्याय-युक्ति पूर्णरूपेण व्यक्त नहीं होती क्योंकि इसमें पूर्वन्याय-युक्तियों के निष्कर्ष एवं उत्तर-न्याय-युक्तियों के संगत आश्रय व्यक्त नहीं किये जाते। अतः संक्षिप्त प्रगामी युक्तिमाला संक्षिप्त-न्याय-युक्ति-माला होती है। यथा—

सब 'क' 'ख' हैं।
सब 'ख' 'ग' हैं।
सब 'ग' 'घ' हैं।
सब 'घ' 'ङ' हैं।
सब 'ङ' 'च' हैं।
∴ सब 'क' 'च' हैं।

**सूत्रात्मक उदाहरण**

इसे पूर्ण रूप से व्यक्त करने पर यह युक्तिमाला इस प्रकार होगी—

(१) सब 'ख' 'ग' हैं।
सब 'क' 'ख' हैं।
∴ सब 'क' 'ग' हैं।

